# 汉语入门

हान्४ यू३ रु४ मन्२

# हिन्दी चीनी प्राइमर



हर प्रसाद राय
合拉普拉沙德雷

# हिन्दी-चीनी प्राइमर

[देवनागरी लिपि में]



हरप्रसाद राय

•

गांधी स्मारक निधि
राजघाट, नई दिल्ली

# दो शब्द

विश्व की महान् प्राचीनतम भाषाओं में चीनी का महत्त्वपूर्ण स्थान है। भारत और चीन का पड़ोसी सम्बन्ध भी सदा का है। इसलिए भारत में चीनी भाषा का अध्ययन अपनी भाषा में किया जा सके यह इष्ट है। अब तक भारत में अधिकांश रूप में अंग्रेजी के माध्यम से और रोमन लिपि में चीनी भाषा का अध्ययन हुआ है। आचार्य विनोबा भावे, जो संसार की एकता में विश्वास करते हैं और 'जय जगत्' के प्रेरक हैं तथा संसार की कई भाषाओं का ज्ञान भी रखते हैं, कई बरसों से यह कहते रहे हैं कि दो भाषाओं के लोग एक-दूसरे की भाषा सीखने में तीसरी भाषा का माध्यम लें यह उचित नहीं है। उनके इस विचार को ध्यान में रखते हुए हिन्दी में यह चीनी प्राइमर तैयार की गई है।

दूसरा विचार भी, जो विनोबाजी ने ही दिया है, वह है लिपि के सम्बन्ध का। एक भाषा के लोग दूसरी भाषा को अपनी ही लिपि में सीखना प्रारम्भ करें तो आसानी होगी। एक साथ भाषा और लिपि दोनों को सीखने का भार उन पर नहीं पड़ेगा। जिन भाषाओं में सामान्य लिपि का प्रचलन है उन भाषाओं और उनके लोगों में निकटता आसान होती है। जैसे, यूरोप में रोमन लिपि में अनेक भाषाएं लिखी जाती हैं और अरबी लिपि में अरबी, तुर्की फारसी, उर्दू आदि कई भाषाएं हैं। इनकी लिपियाँ बिलकुल एक न होते हुए भी समानता के कारण एक लिपि-परिवार बनाती हैं; चित्रलिपियों के एक परिवार में चीनी, जापानी, कोरियाई तथा अन्य भाषाएँ हैं; इसी प्रकार एक लिपि-परिवार देवनागरी लिपि का है जिसमें 20-25 समृद्ध भाषाएँ हैं। वर्गीय व्यंजन, अकारादि स्वर तथा उनके लिए मात्राओं के उपयोग का विधान सबमें समान है। यह भारत की अधिकांश भाषाओं के अतिरिक्त दक्षिण-पूर्व की कई अन्य देशों की लिपियों पर भी लागू होता है। इस प्रकार चारों लिपि-परिवार—रोमन, अरबी, चित्रलिपि और देवनागरी—मानव-समूहों को निकटता प्रदान करते हैं।

देवनागरी में एक खूबी यह है कि ध्वनि-अनुसारी (फोनिटिक) होने के कारण, उच्चारण के अनुरूप लिख सकने की क्षमता उसमें है। इसलिए चीनी भाषा के उच्चारण को ठीक से समझने में नागरी लिपि रोमन की अपेक्षा

अधिक सुविधाजनक है। यह तो आवश्यक है ही कि जो अनेक विशिष्ट ध्वनियां भाषा-विशेष में रहेंगी उनको व्यक्त करने के लिए कुछ संकेत देवनागरी में जोड़ने पड़ेंगे और ऐसा प्रयत्न इस पुस्तक में किया गया है। इस मौलिक प्रयास से चीनी शब्दों को नागरी में समझने की सुविधा और वैज्ञानिकता की स्पष्ट प्रतीति होगी।

यह पुस्तक प्रसिद्ध चीनी भाषाविद्, भारत के इथियोपिया-स्थित वर्तमान राजदूत श्री वसंतराव परांजपे के मार्गदर्शन में जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय, दिल्ली के चीनी भाषा के प्राध्यापक श्री हरप्रसाद राय ने बड़े श्रम और निष्ठा से तैयार की है। इस पुस्तक के लिए श्री परांजपे ने अपने बहुमूल्य निर्देशन के अलावा प्रशस्ति के चार शब्द भी लिख भेजने की कृपा की है इसके लिए हम उनके अत्यन्त आभारी हैं।

महान पड़ोसी राष्ट्र—चीन और भारत—के प्राचीन सांस्कृतिक सम्बन्धों और विज्ञान युग की भावी मधुर सम्भावनाओं की दृष्टि से भारतीय जनता आचार्य विनोबाजी की प्रेरणा से लिखित और प्रकाशित इस पुस्तक का हृदय से स्वागत करेगी, ऐसी आशा है।

**देवेन्द्र कुमार**

# प्रशस्ति

'हिन्दी चीनी प्राइमर' एक सामयिक और स्वागतार्ह प्रकाशन है। हिन्दी के माध्यम से नागरी लिपि में भारतीयों को चीनी भाषा का परिचय कराने का यह शायद अपने ढंग का प्रथम प्रयास है।

भारत का पड़ोसी राष्ट्र चीन, जिसके साथ हमारा सदियों पुराना संबंध है, एक प्राचीन और महान् राष्ट्र है। चीन की संस्कृति उतनी ही पुरानी है, जितनी भारत की है और चीनी भाषा न केवल समृद्ध है, बल्कि तीन हजार वर्षों से भी अधिक से चली आयी साहित्य परम्परा से भी युक्त होने का श्रेय उसे प्राप्त है। चीन ने लाव् च्., खुङ् च्., लि पो और तू फ़ू आदि महान् विचारकों, विद्वानों और लेखकों को जन्म दिया है और 'षृ चिङ्', 'छुन् छिउ' 'छु तस्', 'शी श्याङ् ची', 'हान् षू' और 'हुङ् लौ मङ्' जैसे उत्कृष्ट ग्रंथ भी संसार को दिये हैं।

हाल के वर्षों में चीनी भाषा न केवल साहित्यिक और सांस्कृतिक रूप में बल्कि राजनैतिक भाषा के रूप में भी विकसित हुई है, इसलिए प्रत्येक शिक्षित भारतीय के लिए चीन और चीनी जनता को जाननेके लिए उसे जानना अत्यावश्यक हो गया है। किसी देश तथा वहाँ के वासियों के बारे में जानकारी उनकी भाषा के माध्यम द्वारा ही जानी जा सकती है। क्योंकि जैसा हमारे पूर्वजों ने कहा है, भाषा वह ज्योति है जो संसार का अंधकार मिटाती है।

"इदमंधतमं कृतस्नं जायेत भुवनत्रयम्
यदि शब्दाह्वयं ज्योतिः आसंसारं न दीप्यते।"

(तीनों लोक अंधकारमय रह जायेंगे यदि शब्द (भाषा) रूपी ज्योति संसार में न जले।)

इसलिए जब किसी भी भाषा का परिचय कराने वाली पुस्तक स्वागत-योग्य है, तब देश की भाषा हिन्दी में, नागरी लिपि में चीनी भाषा की पाठ्य पुस्तक प्रकाशित होती है तो यह विशेष उपलब्धि मानी जाएगी। देवनागरी सम्भवतः विश्व में सबसे अधिक शास्त्रीय लिपि है। क्योंकि अन्य किसी वर्ण-माला की अपेक्षा इसकी वर्णमाला अधिक शास्त्रीय है और इससे भी महत्त्व की बात यह कि स्वरों और व्यंजनों की ध्वनियों को अभिव्यक्त करने की क्षमता-

वाले सुनिश्चित संकेत इसमें हैं । इसी कारण किसी भी भाषा के, जिसमें चीनी भी शामिल है, लिप्यंतरण की आवश्यकता पड़ने पर उसके लिए सर्वाधिक आदर्श विकल्प नागरी को ही माना जा सकता है ।

इन दोनों कारणों से, मैं मानता हूं कि भारत में चीनी भाषा सीखने की इच्छा रखने वालों के लिए यह प्राइमर उपयुक्त और मूल्यवान् सिद्ध होगी।

पाठ्य पुस्तक तैयार करना, खासकर चीनी जैसी भाषा में, कठिन काम है। श्री हरप्रसाद राय ने जिस लगन और परिश्रम से यह पुस्तक लिखी है इसके लिए मैं उनकी सराहना करता हूं। श्री राय इस काम के लिए पूर्ण रूप से उपयुक्त हैं । आप चीनी भाषा के परिश्रमी अध्येता हैं, संस्कृत भाषा पर भी अच्छा अधिकार रखते हैं और हिन्दी आपकी मातृभाषा है। मैं श्री राय का अभिनन्दन करता हूं और आपके इस अग्रणी प्रयास की हर प्रकार से सफलता चाहता हूं।

**व० वा० परांजपे**
**इथियोपिया में भारतीय राजदूत**
**अदिस अबाबा**

# भूमिका

हिन्दी भाषियों के लिए चीनी भाषा शिक्षा पुस्तक तैयार करने का मेरा स्वप्न आज साकार हो रहा है, यह मेरे लिए गर्व की बात है। इस भगीरथ प्रयास के लिये मुझे चुना गया और यह गौरव मुझे प्राप्त हुआ, इसका श्रेय आदरणीय श्री परांजपेजी को है। मैं बीस साल पहले कलकत्ते में रहते समय कुछ चीनियों को हिंदी सिखाया करता था। उस समय चीनी अनुवाद के साथ हिन्दी वाक्यों के पाठ तैयार किये थे। तब से मेरी ख्वाहिश थी कि हिंदी में चीनी की पाठच पुस्तक बनायी जाय। हम चंद भारतीय युवक चीनी पढ़ने हांगकांग गये थे। वहाँ के कमीशन की तरफ से श्री परांजपे हमारी देख-भाल करते थे और एक तरफ से वे हमारे अभिभावक भी थे। गत वर्ष जब पूज्य विनोबाजी की ओर से श्री परांजपेजी के पास ऐसी एक पुस्तक तैयार कराने का प्रस्ताव आया तब उन्होंने मुझे इस काम के योग्य समझा। इसलिये मैं उनका आभारी हूं। मैंने ये पाठ उन्हें दिखाये हैं। पुस्तक शीघ्रातिशीघ्र तैयार करनी थी, इसलिये उनकी सलाह थी कि किसी प्रामाणिक पुस्तक के आधार पर इस पाठ्य पुस्तक का प्रणयन हो। उनके निर्देश के अनुसार येल विश्वविद्यालय के प्रोफेसर गार्डनर ट्यूक्सबरी प्रणीत 'स्पीक चाइनीज़', के आधार पर इसकी रचना की गयी है और इससे काम कुछ सरल हुआ है।

पिछले छः साल से रक्षा मंत्रालय के विदेशी भाषा विद्यालय में सशस्त्र सेना के तीनों अंगों के अधिकारियों, आकाशवाणी के अधिकारियों तथा दूसरे सज्जनों को चीनी भाषा सिखाते समय मुझे यह तजुर्बा हुआ कि चीनी भाषा सिखाने के लिये रोमन लिपि सहायक सिद्ध नहीं होती, बल्कि उसकी तुलना में नागरी लिपि बहुत ही ज्यादा उपयोगी है। इसलिये मैं सभी चीनी ध्वनियों को देवनागरी में लिपिबद्ध करने लगा तथा छात्रों को पढ़ाते समय रोमन लिपि के बजाय नागरी लिपि का व्यवहार करने लगा। छात्रों ने इसका सहर्ष स्वागत किया और कुछ ही समय में मुझे यह दृढ़ प्रत्यय हुआ कि नागरी लिपि किसी भी विदेशी भाषा की शिक्षा के लिये सर्वोत्तम है।

लेकिन यह पाठ्य पुस्तक तैयार करना आसान काम नहीं था। चीनी भाषा में कुछ ऐसी ध्वनियां हैं जो भारतीय भाषाओं में नहीं मिलतीं; उनका

लिप्यन्तरण सर्वजन-ग्राह्य हो इसका ध्यान रखना जरूरी था। परांजपेजी से विचार-विमर्श करने के बाद हमने एक ध्वनि-सूची तैयार की और उसी के आधार पर पुस्तक-निर्माण की तैयारी होती रही। परांजपेजी बीच-बीच में सुझाव देते रहे और तदनुसार हम यथासंभव सुधार करते रहे।

चीनी ध्वनियों का अनुशीलन करते समय मुझे यह प्रतीत हुआ कि भाषातत्त्व की दृष्टि से चीनी भाषा के तीन प्रकार के 'च' और 'छ' हैं और तीनों के उच्चारण-स्थान भिन्न-भिन्न हैं: दन्त्य, मूर्धन्य व तालव्य। तालव्य 'च' और 'छ' केवल 'इ' व 'यू' के साथ ही आते हैं, दूसरे स्थान पर मूर्धन्य रूप का इस्तेमाल होता है, इसलिये हमने इन दोनों जगह एक ही 'च' व 'छ' रखे हैं। लेकिन दन्त्य 'च' या 'छ' का उपयोग हमारे ख्याल से भारत में मराठी आदि कुछ ही भाषाओं में होता है। उर्दू भाषा में 'ज़' दन्त्य वर्ण है जिसे नुक्ता की सहायता से व्यक्त किया जाता है। यही कारण है कि हमने यहां नुक्ते की सहायता से 'च़' (उदाहरण, चीनी रेखाक्षर, स्वरचिह्न ४ में) और 'छ' (उदाहरण यहां, स्वरचिह्न ३ में) का प्रयोग किया है। 'इ' व 'उ' के मिश्र रूप से बनी ध्वनि 'यू' के लिए भी नुक्ते का उपयोग किया गया है। इ, ई, और उ, ऊ के बीच कोई प्रभेद नहीं रखा गया है। साधारणतया 'इ' या 'उ' का ही प्रयोग किया गया है। केवल जहां नुक्ता लगाया गया है वहीं पर 'ऊ' का प्रयोग हुआ है। लिप्यंतरण के समय हिज्जे में वर्णों की किफायत का ध्यान रखते हुए संयुक्त वर्ण का प्रयोग यथासंभव किया गया है। जैसे, प्याव्, इत्वे[२], 'थ्येन्' आदि।

इस पुस्तक में हमने भाषा के चार स्वरों के लिये १,२,३ और ४ इन अंकों का प्रयोग किया है। इसके बजाय अलग वर्णों या विशेष चिह्नों के सहारे उन्हें व्यक्त किया जा सकता था। लेकिन इसके लिये और अधिक समय की और विशेष विचार-विमर्श की जरूरत है। उस दिशा में भी हमारा प्रयास जारी रहेगा और आशा है कि यदि वह अधिक उपयोगी लगा तो इसके बाद की पुस्तकों में हम उस तरीके को अपना सकेंगे।

इस पुस्तक में ट्यूक्सबरी की पुस्तक 'स्पीक चाइनीज़' का अनुसरण करते हुए हमने प्रत्येक पाठ में ज्यादा से ज्यादा उदाहरण दिये हैं, जिससे छात्रों को अधिक अभ्यास का मौका मिले और साथ-साथ व्याकरण के नियमों के बारे में भी स्पष्ट ज्ञान हो। व्याकरण के भाग पाठ के अनुसार सजाये गये हैं; नियमों को भारतीय छात्रों के अनुकूल बनाकर उनका विश्लेषण किया गया है और विश्लेषण के साथ भी उदाहरण दिये गये हैं जिससे कि विद्यार्थियों को बार-बार उदाहरण-माला देखनी न पड़े। विश्लेषण की सामग्री पेकिंग से

प्रकाशित "माडर्न चाइनीज़ रीडर" जैसी दूसरी किताबों से भी ली गयी है "इनवर्टेड आब्जेक्ट" के लिये "अपवृत्त कर्म" यह प्रतिशब्द उपरोक्त "रीडर" से ही लिया गया है। व्याकरण-भाग को पूरा स्वतंत्र रूप देने का भरसक प्रयास किया गया है जिससे विद्यार्थी केवल व्याकरण-भाग को पढ़कर भी चीनी भाषा का ज्ञान प्राप्त कर सकें।

"स्पीक चाइनीज" में से हमने पहले बीस पाठों का उपयोग किया है ; बाकी चार का उपयोग बाद के खंडों में कर सकेंगे। इसलिए 'दूरत्व-बोधक लि$^{२}$', 'परिणाम-बोधक संयुक्त-क्रियापद', 'सादृश्य व विषमता-बोधक' आदि कुछ नियमों के उदाहरण इसमें नहीं दे सके हैं।

स्वरों के प्रयोग के संबंध में यह कहना जरूरी है कि चीन की वर्तमान स्वरपद्धति का अनुसरण किया गया है। उनके परिशोधित स्वर-संग्रह 'फिन्$^{१}$ इन$^{१}$ छ$^{२}$ हवे$^{१}$' के अनुसार "फ्रांस" के लिए "फा$^{3}$ क्वो$^{२}$" स्वीकार किया गया है, "फा$^{४}$ क्वो" (स्पीक चाईनीज) नहीं। "चुङ्$^{१}$क्वो$^{२}$," "मैं$^{3}$ क्वो$^{२}$ां' आदि शब्दों में अंत्य स्वर दूसरा स्वर है, शून्य स्वर नहीं।

ऐसी पुस्तक तैयार करने के लिए जहाँ वर्षों की तैयारी चाहिए वहाँ कुछ महीने ही मुझे मिले। आदरणीय श्री परांजपे व गांधी स्मारक निधि के श्री देवेन्द्रभाई की प्रोत्साहपूर्ण अनुप्रेरणा और सलाह के कारण हीं यह संभव हुआ। निधि के दूसरे भाइयों का सहयोग सदा याद रहेगा। रक्षा मंत्रालय के विदेशी भाषा विद्यालय के चीनी भाषा द्विभाषी कक्षा के छात्र मुझे जी-जान से सहायता व उत्साह देते रहे। इसलिए मैं उन सबका आभारी हूं। मेरी धर्मपत्नी कृष्णाजी ने अपनी शारीरिक अस्वस्थता के बावजूद हमेशा मुझे घरेलू समस्याओं से मुक्त रखा और इस कार्य में उत्साह बढ़ाती रहीं यह कम योगदान नहीं था।

इस पुस्तक में त्रुटियां बहुत होंगी। विद्यार्थी और गुणी अध्यापक इसे समालोचक दृष्टि से देखें तो कृपया होगी।

जयहिन्द

१५ अगस्त १९७५ हरप्रसाद राय

# विषय-सूची

# परिचायक प्रस्तावना

## चीनी भाषा में स्वर और व्यंजन वर्ण

आधुनिक चीनी भाषा की प्रामाणिक भाषण-ध्वनियां पेकिंग-बोली की भाषण-ध्वनियों पर आधारित हैं। पेकिंग-बोली में सात स्वर वर्ण हैं :

अ, आ, इ, उ, ए, ओ, .यू

नोट : ".यू" जो फ्रान्सीसी और जर्मन भाषाओं में पाया जाता है, हिन्दी में उपलब्ध नहीं है। यह "इ" और "उ" से बना मिश्र स्वर है। उच्चारण करते समय, जिह्वा उसी स्थान पर रहती है, जिस स्थान पर वह "इ" का उच्चारण करते समय रहती हैं, किन्तु ओठों का आकार वैसा होता है जैसा "उ" का उच्चारण करते समय होता है। ओठों को उतना ही गोल रखना चाहिये जितना कि "उ" का उच्चारण करते समय रखा जाता है। इसी अवस्था में "उ" का उच्चारण मुंह से निकालना चाहिये। हम इसे ".यू" द्वारा सूचित करेंगे।

पेकिंग-बोली में "य" और "व" इन दो अर्धस्वरों समेत २७ व्यंजन वर्ण हैं :

क ख ङ्

च छ

त थ न

प फ म फ़

य ऋ (र) ल व श ष स ह ळ (अळ)

च़ (त्च) छ़ (थ्छ) स्च्

चृ छृ षृ

नोट : (१) च, छ : यदि "च" और "छ" के ठीक बाद "इ" या "यू" आए या "इ" या "य़" से बने शब्दांश आएं तो "च" और "छ" हमेशा तालव्य वर्ण होते हैं। "श" के बाद भी हमेशा "इ" और "यू" ही आते हैं। दूसरे स्थान पर "च" "छ" और "ष" मूर्धन्य वर्ण होते हैं, अर्थात् "ट", "ठ", "ष" के उच्चारण की तरह जिह्वाग्र दांत के पीछे के ऊंचे कठोर तालु को स्पर्श करता है। "चृ" "छृ" और "षृ" ये मिश्र व्यंजन भी मूर्धन्य वर्ण हैं।

(२) "फ" ओष्ठ्य वर्ण है और "फ़" दन्त्योष्ठ्य।

(३) "ऋ" उच्चारण करते समय इसके साथ कोई स्वर वर्ण नहीं जोड़ना चाहिए। इसका उच्चारण कुछ फ्रान्सीसी भाषा में "j" जैसा होता है। "ऋ" के ठीक बाद स्वर वर्ण आने से उसे "र" लिखा जाएगा।

(४) "च़" (त्च्) अल्पप्राण अघोष संघर्षजन्य है। इसका उच्चारण करते समय जीभ की नोक ऊपरी दंतों के पीछे मसूढ़ों पर दबाइए और सांस झटके के साथ निकलने दीजिये। ज्यादा हवा बाहर न निकालिये।

(५) "छ़" (थ्छ़) महाप्राण अघोष संघर्षजन्य है। इस ध्वनि का उच्चारण "च़" (त्च) जैसे किया जाता है। अन्तर केवल इतना है कि "छ़" का उच्चारण करते समय सांस एक जोर के झटके के साथ छोड़ी जाती है। इसमें ज्यादा हवा बाहर निकलती है।

(६) "स्च्" अघोष संघर्षजन्य है। इसका उच्चारण करने

के लिये जीभ की नोक को झुकाकर नीचे की दंत-पंक्ति के पीछे लाया जाता है और सांस जिह्वोपरि तथा ऊपरी दंतपंक्ति के बीच के संकरे मार्ग से रगड़ खाकर बाहर निकलती है।

(७) ळ (अळ) एक प्रत्याकुंचन वर्ण है। इसका उच्चारण करते समय जीभ की नोक को ऊपर उठाकर कठोर तालु की ओर से लाया जाता है। इस प्रकार वक्र-जिह्वा से "अ" सहित 'ळ' यानी "अळ" की ध्वनि पैदा होती है। इस ध्वनि का उच्चारण करते समय, मुंह पहले तो थोड़ा खुला रखिये, फिर थोड़ा बंद कीजिये। वैदिक भाषा, आधुनिक उड़िया, मराठी, तमिल आदि भाषाओं में इस वर्ण का प्रयोग होता है। चीनी भाषा में यह केवल अन्त में प्रयुक्त होता है।

## चीनी भाषा के चार स्वर

चीनी भाषा में काष्ठा के विचरण को, मुख्य रूप से उसकी ऊंचाई के चढ़ाव और उतार को, स्वर कहते हैं। यहां यह उल्लेखनीय है कि वैदिक मंत्रों का भी तीन स्वरों के साथ उच्चारण किया जाता है; ये स्वर हैं उदात्त, अनुदात्त और स्वरित।

चीनी स्वर सरकते हुए चढ़ते हैं और उतरते हैं, न कि उछलते हुए। चीनी भाषा में हर शब्दांश का एक निश्चित स्वर होता है, इसलिए शब्दांश के निर्माण में स्वर का उतना ही महत्त्व है, जितना स्वरवर्ण और व्यंजनवर्ण का। स्वरों में अन्तर होने के कारण, शब्दों के अर्थ भिन्न हो जाते हैं, हालांकि हिज्जे एक ही रहते हैं।

पेकिंग बोली में चार स्वर होते हैं। काष्ठा के विचरण-विस्तार को नीचे के समान अन्तरालों में विभाजित उदग्र-रेखा पर प्रदर्शित किया जा सकता है:

—५ उच्च काष्ठा
—४ मध्य-उच्च काष्ठा
—३ मध्य काष्ठा
—२ मध्य-निम्न काष्ठा
—१ निम्न काष्ठा

नीचे के चित्र में, पेकिंग-बोली के चार-स्वरों को (१), (२), (३) और (४) द्वारा सूचित किया गया है।




हम लोग चार स्वरों को सूचित करने के लिये शब्दों के साथ १, २, ३ और ४ इन अंकों का प्रयोग करेंगे। इन्हें यदि शब्द एक स्वर-वर्ण का हो तो उस स्वर के ऊपर रखना चाहिये, या शब्दांश के मुख्य स्वर पर रखना चाहिये।

अब हम चार स्वरों का विवेचन करेंगे।

पहला स्वर (५-५) "उच्चस्तरीय" स्वर है। इसका उच्चारण ऊंचाई पर होता है, और बगैर उतार के एक ही स्तर पर रहता है, जैसे "पा¹" (आठ) "मा¹" (माता)।

दूसरा स्वर (३-५) "ऊंचा उठता" स्वर है, यह मध्य काष्ठा (३) से शुरू होकर चढ़ते हुए उच्च काष्ठा (५) तक पहुंचता है, जैसे "पा²" (जड़ से उखाड़ना), "मा²" (पटुआ, पटसन)।

तीसरा स्वर (२-१-४) "उतरता और चढ़ता" स्वर है। वह मध्य-निम्न काष्ठा (२) से उतरकर निम्न काष्ठा (१) तक आता है और फिर उठकर मध्य-उच्च काष्ठा (४) तक पहुंच जाता है, जैसे "पा³" (दस्ता) "मा³" (घोड़ा)।

चौथा स्वर (५-१) "उतरता" स्वर है। वह ऊंचाई (५) से नीचे की ओर निम्न काष्ठा (१) तक उतरता है, जैसे "पा⁴" (प्रजा-पीड़क, निष्ठुर शासक) "मा⁴" (गाली देना)।

इन चारों स्वरों को सीखते समय निम्नलिखित बातों को ध्यान में रखना चाहिये।

१. सभी व्यक्तियों के स्वर की काष्ठा एक सी नहीं होती।

२. स्वर से काष्ठा-विचरण का बोध होता है, स्वर की ध्वनि की तीव्रता से कोई संबंध नहीं होता है।

३. चारों स्वर लम्बाई में एक दूसरे से भिन्न हैं, विश्लेषण करने से स्पष्ट होता है कि तीसरा स्वर सबसे लम्बा है, और पहला और दूसरा स्वर चौथे स्वर से लम्बा है।

शून्य स्वर : चीनी भाषा में, जब हम शब्दों को अलग पढ़ते हैं, तो हमेशा उन्हें बल-सहित शब्दांश के रूप में पढ़ते हैं, इसलिये हर शब्द का एक स्वर होता है। बोलचाल में, जब किसी शब्द पर बल नहीं दिया जाता, तो वह अपना मूल स्वर खो बैठता है, और निर्बल और छोटा हो जाता है, यानी उसका स्वर हल्का हो जाता है। इसे शून्य स्वर कहते हैं। हम शून्य स्वर के लिये कोई चिह्न इस्तेमाल नहीं करेंगे।

# पाठ-१

| | |
|---|---|
| क : नि$^{3}$ हाव्$^{3}$ मा ? | आप कैसे हैं ? (नमस्ते ।) |
| ख : हाव्$^{3}$ । नि$^{3}$ हाव्$^{3}$ मा ? | मैं अच्छी तरह हूं । आप कैसे हैं ? |
| क : हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ | बहुत अच्छी तरह । |
| ख : नि$^{3}$ माङ्$^{2}$ पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ ? | क्या आप व्यस्त हैं ? |
| क : पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ । नि$^{3}$ माङ्$^{2}$ । मा ? | नहीं । आप ? |
| ख : वो$^{3}$ हन्$^{3}$ माङ्$^{2}$ | मैं बहुत व्यस्त हूं । |

## नये शब्द

**सर्वनाम (सर्व)**

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ | मैं, मुझे |
| नि$^{3}$ | तुम (एक वचन) |
| था$^{1}$ | वह (पु०, स्त्रीलिंग) |
| | उसे (पु०, स्त्रीलिंग) |
| वो$^{3}$मन् | हम (लोग), हमें |
| नि$^{3}$मन् | तुम (लोग), तुम्हें (बहुवचन) |
| था$^{1}$मन् | वे, उन्हें (बहुवचन) |

**विशेषण (वि)**

| | |
|---|---|
| काव्$^{1}$ | लम्बा, ऊंचा |
| माङ्$^{2}$ | व्यस्त (होना) |

| | |
|---|---|
| हाव्$^{3}$ | अच्छा, ठीक (होना) |

**क्रिया विशेषण (क्रि० वि०)**

| | |
|---|---|
| हन्$^{3}$ | बहुत, अधिक, ज्यादा |
| पु$^{4}$ | मत, नहीं (निषेधार्थक) |

**सहायक शब्द**

| | |
|---|---|
| मा | प्रश्नार्थक सहायक शब्द |

## उदाहरण माला

(क) विशेषण के साथ सरल वाक्य (व्याकरण १-२ देखिये)

| नमूने : सर्व | (निषेध) | वि० | |
|---|---|---|---|
| वो$^{3}$ | | माङ्$^{2}$ | मैं व्यस्त हूं । |
| वो$^{3}$ | पु$^{4}$ | माङ्$^{2}$ | मैं व्यस्त नहीं हूं । |
| वो$^{3}$ काव्$^{1}$ | वो$^{3}$ | पु$^{4}$ काव्$^{1}$ | |
| नि$^{3}$ माङ्$^{2}$ | नि$^{3}$ | पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ | |
| था$^{1}$ हाव्$^{3}$ | था$^{1}$ | पु$^{4}$ हाव्$^{3}$ | |
| वो$^{3}$ मन् माङ्$^{2}$ | वो$^{3}$ मन् | पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ | |
| नि$^{3}$ मन् माङ्$^{2}$ | नि$^{3}$ मन् | पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ | |
| था$^{1}$ मन् माङ्$^{2}$ | था$^{1}$ मन् | पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ | |

(ख) क्रिया विशेषण के साथ (व्याकरण १-३ देखिये ।)

| नमूने : सर्व | निषेध-क्रि० वि० | वि० | |
|---|---|---|---|
| था$^{1}$ | हन्$^{3}$ | काव् | वह बहुत लम्बा है । |
| नि$^{3}$ | पु$^{4}$ हन्$^{3}$ | काव्$^{1}$ | तुम ज्यादा लम्बे नहीं हो। |

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ हन्$^{3}$ काव्$^{1}$ | वो$^{3}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ काव्$^{1}$ |
| नि$^{3}$ हन्$^{3}$ माङ्$^{2}$ | नि$^{3}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ माङ्$^{2}$ |
| था$^{1}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ | था$^{1}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ |

| | |
|---|---|
| वो[3] मन् हन्[3] माङ्[२] | वो[3] मन् पु[४] हन्[3] माङ्[२] |
| नि[3] मन् हन्[3] माङ्[२] | नि[3] मन् पु[४] हन्[3] माङ्[२] |
| था[१] मन् हन्[3] माङ्[२] | था[१] मन् पु[४] हन्[3] माङ्[२] |

(ग) प्रश्न और उत्तर

१—सरल ढंग के प्रश्न (व्याकरण १-६ (१) देखिये )

नमूना :

**सर्व वि० प्रश्नार्थक सहायक शब्द**

| | |
|---|---|
| नि[3] हाव[3] मा ? | आप कैसे हैं ? |
| १. वो[3] काव[१] मा ? नि[3] हन्[3] काव[१] | क्या मैं लम्बा हूं ? हां, तुम बहुत लम्बे हो । |
| २. नि[3] माङ्[२] मा ? वो[3] पु[४] माङ्[१] | क्या तुम व्यस्त हो ? नहीं । |
| ३. नि[3] मन् हाव[3] मा? | क्या आप (लोग) सकुशल हैं ? |
| वो[3] मन् हन्[3] हाव[3] | हम (लोग) बड़े मजे में हैं । |

२—वैकल्पिक प्रश्नार्थक वाक्य (व्याकरण १-६ (२) देखिये)

नमूने :

| **सर्व०** | **वि०** | **निषेध-वि०** | |
|---|---|---|---|
| नि[3] | माङ्[२] | पु[४] माङ्[२] ? | क्या तुम व्यस्त हो ? (तुम व्यस्त हो या नहीं?) |
| वो[3] | | पु[४] माङ्[२] | नहीं, मैं व्यस्त नहीं हूं । |

| | |
|---|---|
| १- था[१] मन् काव[१] पु[४] काव ? | क्या वे लम्बे हैं ? |
| था[१] मन् पु[४] हन्[3] काव[१] | वे अधिक लम्बे नहीं हैं । |
| २- नि[3] मन् माङ्[२] पु[४] माङ[२] ? | क्या तुम (लोग) व्यस्त हो ? |
| वो[3] मन् हन्[3] माङ्[२] | हां, हम बहुत व्यस्त हैं । |

| | |
|---|---|
| ३- था$^1$ हाव्$^3$ पु$^4$ हाव्$^3$ ? | वह अच्छा आदमी है या नहीं ? (अथवा वह कैसा है ? ) |
| था$^1$ हन्$^3$ हाव्$^3$ | हां, वह बहुत अच्छा (आदमी) है। (अथवा वह बहुत मजे में है।) |

३—सरल प्रश्नों के निषेधार्थक रूप (व्याकरण १-६ (३) देखिये)

नमूने :

| **सर्व** | **निषेध-वि०** | **प्र० स० श०** |
|---|---|---|
| नि$^3$ | पु$^4$ माङ्$^2$ | मा ? क्या तुम व्यस्त हो ? |
| वो$^3$ | पु$^4$ माङ्$^2$ | मैं व्यस्त नहीं हूं। |

| | |
|---|---|
| १. वो$^3$ पु$^4$ काव्$^1$ मा ? | क्या मैं लम्बा नहीं हूं ? |
| नि$^3$ पु$^4$ हन्$^3$ काव्$^1$ | तुम ज्यादा लम्बे नहीं हो। |
| २. नि$^3$ पु$^4$ माङ्$^2$ मा ? | क्या तुम व्यस्त नहीं हो ? |
| वो$^3$ पु$^1$ माङ्$^2$ | नहीं, मैं व्यस्त नहीं हूं। |
| ३. था$^1$ पु$^4$ हाव्$^3$ मा ? | क्या वह अच्छा (आदमी) नहीं है ? |
| था$^1$ हन्$^3$ पु$^4$ हाव्$^3$ | वह बहुत खराब (आदमी) है। |

## उच्चारण अभ्यास

१-१ का$^1$ का$^1$ २-१ का$^2$ का$^1$ ३-१ का$^3$ का$^1$ ४-१ का$^4$ का$^1$

१-२ का$^1$ का$^2$ २-२ का$^2$ का$^2$ ३-२ का$^3$ का$^2$ ४-२ का$^4$ का$^2$

१-३ का$^1$ का$^3$ २-३ का$^2$ का$^3$ ३-३ का$^3$ का$^3$ ४-३ का$^4$ का$^3$

१-४ का$^1$ का$^4$ २-४ का$^2$ का$^4$ = २-३ का$^2$ का$^3$

३-४ का$^3$ का$^4$ ४-४ का$^4$ का$^4$

## व्याकरण

१-१. उद्देश्य और विधेय क्या है यह हम सभी को पता है। आधुनिक चीनी भाषा में विधेय के विन्यास के अनुसार वाक्य मुख्यतः तीन प्रकार के होते हैं: (१) क्रिया-विधेय वाक्य (२) विशेषण-विधेय वाक्य, और ( ३ ) विशेष्य-विधेय ( या सारभूत-विधेय ) वाक्य।

जो शब्द किसी व्यापार, व्यवहार अथवा परिवर्तन का विधान करता है, उसे क्रिया कहते हैं। क्रिया-विधेय वाक्य में विधेय उद्देश्य द्वारा सूचित किसी प्राणी या वस्तु के व्यापार, व्यवहार या परिवर्तन के बारे में बताता है। यह ध्यान में रखना चाहिये कि चीनी भाषा में क्रिया का रूप परिवर्तन नहीं होता है, अर्थात् क्रिया का धातु रूप नहीं होता, या उसके साथ कोई कृत् तद्धित जैसे प्रत्यय नहीं लगते। उदाहरण स्वरूप, हिन्दी के "मैं हूँ", "वह है", "वे हैं", और "तुम हो" चीनी भाषा के अनुसार "मैं होना", "वह होना", "वे होना" और "तुम होना" होगें। अर्थात् क्रिया का एक ही रूप होता है, और यह क्रिया पुरुष, वचन और काल के परिवर्तन के साथ-साथ रूपान्तरित नहीं होती, सदा एक-सी रहती है।

१-२. विशेषण: जो शब्द किसी प्राणी अथवा वस्तु का गुण या रूप प्रगट करता है, वह विशेषण कहलाता है, जैसे, माङ्[२] (व्यस्त), काव[१] (लम्बा)। विशेषण जब विधेय के रूप में प्रयुक्त होता है, तब ऐसे वाक्य को विशेषण-विधेय वाक्य कहते हैं। इस तरह के वाक्य में, हिंदी में अनुवाद करते समय वाक्य के अन्त में "होना" क्रिया प्रयुक्त होती है, जैसे, वो[३] माङ्[२] "मैं व्यस्त हूं", था[१] काव[१] "वह लम्बा है"। लेकिन चीनी भाषा के विशेषण-विधेय वाक्य में "होना" क्रिया का प्रयोग कभी नहीं होता। यह चीनी भाषा की विशिष्टता है।

१-३. क्रिया-विशेषण : हिन्दी और अंग्रेज़ी की तरह, चीनी क्रिया-विशेषण भी क्रिया, विशेषण या किसी और क्रिया-विशेषण की विशेषता बताने के लिये प्रयुक्त होता है। जैसे, "पु$^{४}$" निषेधार्थक क्रिया-विशेषण है, और "हन्$^{3}$" मात्रावाचक क्रिया-विशेषण है। उदाहरण के लिये: वो$^{3}$ पु$^{४}$ काव्$^{१}$, था$^{1}$ हन्$^{3}$ काव्$^{१}$।

हिन्दी की तरह, चीनी क्रिया-विशेषण क्रिया के पहले लगाया जाता है। (इस क्षेत्र में अंग्रेज़ी के साथ इसके प्रभेद पर ध्यान देना चाहिये।)

१-४. सर्वनाम : सर्वनाम का प्रयोग संज्ञा की तरह ही होता है, और वह संज्ञा के स्थान पर भी प्रयुक्त होता है; जैसे, वो$^{3}$, नि$^{3}$, था$^{१}$। चीनी संज्ञा या सर्वनाम के साथ कोई विभक्ति जोड़ी नहीं जाती, यानी चीनी भाषा में शब्दों का रूप परिवर्तन नहीं होता, उदाहरण के लिये "था$^{१}$" इस शब्द का अर्थ है "वह" (पुल्लिग), "वह" (स्त्रीलिंग), "वह" (नपुंसकलिग), अर्थात् तीनों लिंगों में इसका रूप एक ही रहेगा।

पुरुषवाचक शब्दों को बहुवचन बनाने के लिए इसके अन्त में "मन्" प्रत्यय जोड़ा जाता है; जैसे,

वो$^{3}$ मैं, मुझे वो$^{3}$ मन् हम (लोग), हमें।
नि$^{3}$ तुम, तुम्हें नि$^{3}$ मन् तुम (लोग), तुम्हें।
था$^{१}$ वह (पु०, स्त्री०, नपुं०) उसे, उसने
था$^{१}$ मन् वे (लोग), उन्हें।

१-५. सहायक शब्द : सहायक शब्द का किसी अन्य शब्द, वाक्यांश या वाक्य का कोई विशेष व्यापार या स्वरूप बनाने के लिये प्रयोग किया जाता है। जैसे, सहायक "मा" वाक्य के अन्त में जोड़ने से वाक्य प्रश्नार्थक बन जाता है।

१-६. प्रश्नार्थक वाक्य : चीनी भाषा में निम्नलिखित उपायों से प्रश्नार्थक वाक्य बनाये जाते हैं :

(१) सहज और साधारण तरीका है वाक्य के अन्त में प्रश्न-वाचक सहायक शब्द "मा" जोड़ना। इस प्रकार के वाक्य में "मा" के जोड़ने से शब्दों के विन्यास में कोई परिवर्तन नहीं होता, जैसे :—

विधानार्थक वाक्य—था[1] हन्[3] माङ्[2] वह अधिक व्यस्त है।
प्रश्नार्थक वाक्य—था[1] हन्[3] माङ्[2] मा? क्या वह अधिक व्यस्त है?

(२) दूसरे प्रकार के प्रश्नार्थक वाक्य का रूप वैकल्पिक होता है। उसमें एक ही वस्तु के सकारार्थक तथा निषेधार्थक, दोनों पक्ष साथ-साथ रखे जाते हैं। प्रश्न का उत्तर देते समय दोनों में से कोई भी चुना जा सकता है। उच्चारण करते समय वाक्य के सकारार्थक भाग पर जोर देना चाहिये; जैसे,

नि[3] हाव्[3] पु[4] हाव्[3]? आप ठीक हैं या नहीं?
(या क्या आप सकुशल हैं।)

नि[3] माङ्[2] पु[4] माङ्[2]? आप व्यस्त हैं या नहीं?
(या क्या आप व्यस्त हैं?)

हिन्दी में भी इस तरह के वाक्य प्रचलित हैं, ऊपर के अनुवाद देखिये।

(३) तीसरे प्रकार में निषेधार्थक वाक्य के अंत में सहायक शब्द "मा" लगता है; जैसे,

विधानार्थक वाक्य—था[1] पु[4] माङ्[2] वह व्यस्त नहीं है।
प्रश्नार्थक वाक्य—था[1] पु[4] माङ्[2] मा? क्या वह व्यस्त नहीं है?

१-७. प्रश्नोत्तर : प्रश्न का उत्तर देते समय वक्ता की इच्छानुसार सकारार्थक या निषेधार्थक दोनों रूपों में से कोई भी

चुना जा सकता है; जैसे,

प्रश्न : था$^{1}$ काव्$^{1}$ पु$^{4}$ काव$^{1}$ ? क्या वह लम्बा है ?
(वह लम्बा है या नहीं ?)

उत्तर : १-था$^{1}$ हन्$^{3}$ काव्$^{1}$ । हां, वह बहुत लम्बा है ।
२-था$^{1}$ पु$^{4}$ काव$^{1}$ । नहीं, वह लम्बा नहीं है ।

अगर जवाब से साफ-साफ पता चल जाए तो उत्तर देते समय पूरे वाक्य को दुहराना नहीं पड़ता; जैसे,

प्रश्न : नि$^{3}$ माङ्$^{2}$ मा ? क्या तुम व्यस्त हो ?

उत्तर : १-माङ्$^{2}$ हां (या हां, मैं व्यस्त हूं)
२-पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ नहीं (या नहीं, मैं व्यस्त नहीं हूं)

हिन्दी में उत्तर देते समय जहां "हां" या "नहीं" का प्रयोग होता है उस क्षेत्र में यह ध्यान में रखना चाहिये कि चीनी भाषा में "हाँ" और "नहीं" के प्रतिशब्द इन अर्थों में जवाब देते समय इस्तेमाल नहीं होते ।

१-८. "पु$^{4}$" : "पु$^{4}$" एक निषेधार्थक क्रिया-विशेषण है। वाक्य को निषेधार्थक रूप देने के लिये क्रिया या विशेषण के पहले "पु$^{4}$" जोड़ा जाता है; जैसे—

नि$^{3}$ पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ मा ?
वो$^{3}$ पु$^{4}$ माङ्$^{2}$ ।
था$^{1}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ काव्$^{1}$ ।

१-९. तीसरे स्वर का परिवर्तन : अगर तीसरे स्वर के बाद, एक और तीसरा स्वर आए, तो पहला तीसरा स्वर दूसरा स्वर हो जाता है। (लिखने में अब भी उस पर तीसरे स्वर का चिन्ह लगाया जाता है ।) जैसे, हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$=हन्$^{2}$ हाव्$^{3}$, नि$^{3}$ हाव्$^{3}$ =नि$^{2}$ हाव्$^{3}$। अगर साथ-साथ तीन तीसरे स्वर आएं तो सिर्फ अन्तिम स्वर ही तीसरे स्वर में पढ़े जाते हैं; जैसे, वो$^{3}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$=वो$^{2}$ हन्$^{2}$ हाव्$^{3}$ ।

# पाठ-२

| | |
|---|---|
| क : नि$^{3}$ याव्$^{४}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ मा ? | क्या तुम अखबार खरीदना चाहते हो ? |
| ख : वो$^{3}$ पु$^{२}$ याव्$^{४}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ । | नहीं, मैं अखबार खरीदना नहीं चाहता । |
| क : नि$^{3}$ पु$^{२}$ खान्$^{४}$ पाव्$^{४}$ मा ? | क्या तुम अखबार नहीं पढ़ते? |
| ख : पु$^{२}$ खान्$^{४}$, वो$^{3}$ खान्$^{४}$ षू$^{१}$ । | नहीं, मैं नहीं पढ़ता । मैं किताबें पढ़ता हूं । |
| क : नि$^{3}$ माय्$^{3}$ षू$^{१}$ मा ? | क्या तुम किताब खरीदोगे ? |
| ख : पु$^{४}$ माय्$^{3}$ । षू$^{१}$ थाय्$^{४}$ क्वै$^{४}$ । | नहीं, मैं किताब नहीं खरीदूंगा । किताबों की कीमत बहुत ज्यादा है । |
| क : नि$^{3}$ माय्$^{3}$ पि$^{3}$ पु$^{४}$ माय्$^{3}$ ? | क्या तुम कलम खरीदोगे ? |
| ख : मै$^{3}$क्वो$^{२}$ पि$^{3}$ क्वै$^{४}$ पु$^{२}$ क्वै$^{४}$ ? | क्या अमरीकी कलम कीमती हैं ? |
| क : पु$^{४}$ तौ$^{१}$ क्वै$^{४}$ । | सारे कीमती नहीं हैं । |
| ख : तौ$^{१}$ हाव्$^{3}$ खान्$^{४}$ मा ? | क्या सारे देखने में अच्छे हैं? |
| क : तौ$^{१}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ खान्$^{४}$ । | हाँ, सभी देखने में अच्छे हैं ? |
| नि$^{3}$ याव्$^{४}$ पु$^{२}$ याव्$^{४}$ ? | तुम्हें चाहिए या नहीं ? |
| ख : वो$^{3}$ याव्$^{४}$ । | हाँ, चाहिए । |

क : नि$^{3}$ पु$^{4}$ माय्$^{3}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ पि$^{3}$ मा? — क्या तुम चीनी कलम नहीं खरीदोगे ?

ख : पु$^{4}$ माय्$^{3}$ — नहीं ।

## नये शब्द

**संज्ञा (सं)**

| | |
|---|---|
| षू$^{1}$ | किताब, पुस्तक |
| पाव्$^{4}$ | अखबार, समाचार पत्र |
| पि$^{3}$ | कलम, पेन्सिल, कोई भी लेखनी |
| चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ | चीन (देश) |
| मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ | अमरीका (संयुक्त राष्ट्र) |
| इन्$^{4}$तु$^{4}$ | भारत |

**क्रिया-विशेषण (क्रि० वि०)**

| | |
|---|---|
| थाय्$^{4}$ | अतिरिक्त, ज्यादा, अत्यधिक |
| तौ$^{1}$ | सब, सारा; उभय, दोनों |

**विशेषण (वि०)**

| | |
|---|---|
| हाव्$^{3}$ खान्$^{4}$ | देखने में सुन्दर, खूबसूरत |
| क्वै$^{4}$ | कीमती |

**क्रिया (क्रि०)**

| | |
|---|---|
| याव्$^{4}$ | चाहना |
| माय्$^{3}$ | खरीदना |
| खान्$^{4}$ | देखना, पढ़ना (अखबार आदि) |

## उदाहरण माला

(क) क्रि० कर्मवाक्य

**नमूने : कर्ता क्रि० कर्म**

| | |
|---|---|
| नि$^{3}$ मन् माय्$^{3}$ पाव्$^{4}$ मा ? | क्या तुम (लोग) समाचार पत्र खरीदोगे ? |
| वो$^{3}$ मन् पु माय्$^{3}$ पाव्$^{4}$ | नहीं, हम नहीं खरीदेंगे। |

| **कर्ता** | **(निषेध)** | **क्रि०** | **कर्म** | **(स० शब्द)** |
|---|---|---|---|---|
| वो$^{3}$ | (पु$^{2}$) | याव्$^{4}$ | षू$^{1}$ | (मा) |
| नि$^{3}$ | (पु$^{4}$) | माय्$^{3}$ | पाव्$^{4}$ | (मा) |
| था$^{1}$ | (पु$^{2}$) | खान्$^{4}$ | पि$^{3}$ | (मा) |

| | |
|---|---|
| १. नि$^{3}$ माय$^{3}$ षू$^{1}$ मा ? वो$^{3}$ पु$^{4}$ माय्$^{3}$ षू$^{1}$ | क्या तुम किताब खरीदोगे ? नहीं मैं नहीं खरीदूँगा। |
| २. नि$^{3}$ मन् याव्$^{4}$ पि$^{3}$ पु$^{2}$ याव्$^{4}$ ? | क्या तुम (लोग) कलम चाहते हो ? |
| वो$^{3}$मन् याव्$^{4}$ पि$^{3}$ | हां, हम कलम चाहते हैं। |
| ३. नि$^{3}$ खान्$^{4}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ पाव्$^{4}$ ? वो$^{3}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ पाव्$^{4}$। वो$^{3}$ खान्$^{4}$ इन$^{4}$ तु$^{4}$ पाव्$^{4}$। | तुम चीनी समाचारपत्र पढ़ते हो या नहीं? मैं चीनी समाचारपत्र नहीं पढ़ता। मैं भारतीय समाचारपत्र पढ़ता हूं। |
| ४. था$^{1}$ मन् याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{4}$, पु$^{2}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ षू$^{1}$। | वे समाचारपत्र खरीदना चाहते हैं। किताब खरीदना नहीं चाहते। |
| ५. नि$^{3}$ मन् पु$^{4}$माय्$^{3}$ इन$^{4}$ तु$^{4}$ पि$^{3}$ मा ? वो$^{3}$ मन् पु$^{4}$ माय्$^{3}$ | क्या तुम (लोग) भारतीय कलम नहीं खरीदोगे ? हम |

| | |
|---|---|
| इन$^{४}$ तु$^{४}$ पि$^{3}$ । इन$^{४}$ तु$^{४}$ पि$^{3}$ थाय्$^{४}$ क्वै$^{४}$ । | भारतीय कलम नहीं खरीदेंगे । भारतीय कलम बहुत कीमती हैं । |
| ६. नि$^{3}$ याव्$^{४}$ माय$^{3}$ पि$^{3}$ मा ? | क्या तुम कलम खरीदना चाहते हो ? |
| वो$^{3}$ याव्$^{४}$ माय्$^{3}$ पि$^{3}$ । | हाँ, मैं खरीदना चाहता हूं । |

## (ख) क्रियाविशेषण "तौ$^{१}$" का प्रयोग

नमूने :

| | |
|---|---|
| (१-४) वो$^{१}$ मन् तौ$^{१}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ | हम सब लोग समचारपत्र खरीदते हैं । |
| (५-८) वो$^{3}$मन् पु$^{४}$ तौ$^{१}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ | हममें से सब लोग समाचारपत्र नहीं खरीदते हैं । (यानी कुछ लोग खरीदते हैं) । |
| (९-१०] वो$^{3}$ मन् तौ$^{१}$ पु$^{४}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ | हममें से कोई भी समाचारपत्र नहीं खरीदता है । |
| १. नि$^{१}$ मन् तौ$^{१}$ हाव्$^{3}$ मा ? | आप कैसे हैं ? |
| २. वो$^{3}$मन् तौ$^{१}$ हन्$^{3}$ माङ्$^{२}$ | हम सभी बहुत व्यस्त हैं । |
| ३. नि$^{१}$मन् तौ$^{१}$ याव्$^{४}$ माय्$^{3}$ षू$^{१}$ मा ? | क्या तुम सभी किताब खरीदना चाहते हो ? |
| ४. इन$^{४}$ तु$^{४}$ पि$^{3}$ तौ$^{१}$ हन्$^{3}$ क्वै$^{४}$ | सभी भारतीय कलम बहुत कीमती हैं । |
| ५. था$^{१}$मन् पु$^{४}$ तौ$^{१}$ काव्$^{१}$ | उनमें से सभी लम्बे नहीं हैं। |
| ६. नि$^{3}$मन् पु$^{४}$तौ$^{१}$ खान्$^{४}$ पाव्$^{४}$ मा ? | क्या तुममें से सभी समाचारपत्र नहीं पढ़ते ? |

| | |
|---|---|
| ७. था$^{1}$मन् पु$^{4}$ तौ$^{1}$ खान्$^{4}$ षू$^{1}$ | उनमें से सभी किताब नहीं पढ़ते । |
| ८. इन$^{4}$तु$^{4}$ षू$^{1}$ पु$^{4}$ तौ$^{1}$ हर्$^{3}$ क्वै$^{4}$ मा? | क्या सभी भारतीय किताबें बहुत कीमती नहीं हैं ? |
| ९. वो$^{3}$मन् तौ$^{1}$ पु$^{4}$ हन् लै$^{4}$ | हम सब अधिक थके हुए नहीं हैं । |
| १०. वो$^{3}$मन् तौ$^{1}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ पाव्$^{4}$ | हममें से कोई भी समाचार पत्र नहीं पढ़ता । |

## व्याकरण

२-१. क्रियापद (विधेय)-वाक्य का शब्द-क्रम : क्रियापद-वाक्य का शब्द-क्रम अंग्रेजी जैसा होता है । निम्नलिखित शब्द-क्रम इसका मूलभूत आधार माना जाता है :

| कर्ता (उद्देश्य) | क्रिया-पद | कर्म | (क० क्रि० कर्म) |
|---|---|---|---|

१. वो$^{3}$ खान्$^{4}$ षू$^{1}$ — मैं किताब पढ़ता हूँ ।

२. था$^{1}$ याव्$^{4}$ माय$^{3}$ पि$^{3}$ — वह कलम खरीदना चाहता है ।

हिन्दी के क्रियापद-वाक्य के साथ इसके प्रभेद का ध्यान रखना चाहिए । हिन्दी में क्रियापद कर्म के बाद प्रयुक्त होता है ।

२-२. याव$^{4}$ : "याव्$^{4}$" क्रियापद है, लेकिन यह एक सहायक क्रिया भी है । सहायक क्रिया की कुछ विशेषताएं हैं । उसका प्रयोग क्रियापद और क्रियाविशेषण के पहले किया जाता है, लेकिन दुहरा कर नहीं किया जाता और उसके बाद कोई प्रत्यय या संज्ञावाचक कर्म नहीं आता । सहायक-क्रिया मुख्य क्रियापद को कार्य सम्पादन करने में सहायता देती है या उसकी कमी पूरी करती है, जैसे,

नि$^{3}$ याव्$^{4}$ पि$^{3}$ मा ? — क्या तुम कलम चाहते हो ?

(क्रिया-पद)

नि$^{3}$ याव्$^{४}$ माय्$^{3}$ पि$^{3}$ मा ? क्या तुम कलम खरीदना चाहते हो ?
(सहायक क्रिया)

यहाँ "याव्$^{४}$" मनोगत इच्छा या इरादा सूचित करता है ।

२-३. कर्म के साथ वैकल्पिक प्रश्नार्थक वाक्य : अगर वाक्य में कर्म हो तो वैकल्पिक प्रश्नार्थक वाक्य का शब्द-क्रम दो प्रकारका होता है :—

(१) कर्म या तो सकारार्थक क्रियापद और निषेधार्थक क्रियापद के बीच में आ सकता है । जैसे :—

नि$^{3}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ पु माय्$^{3}$ ? क्या तुम समाचारपत्र खरीदोगे? (अथवा तुम समाचारपत्र खरीदोगे या नहीं) ?

इस तरह के वाक्य अधिक इस्तेमाल किये जाते हैं ।

(२) या क्रियापदों के बाद आ सकता है, जैसे,

नि$^{3}$ माय्$^{3}$ पु$^{४}$ माय्$^{3}$ पाव्$^{४}$ ? क्या तुम समाचारपत्र खरीदोगे?

# पाठ-३

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$मन् यो$^{3}$ प्याव्$^{3}$। था मै$^{2}$ यौ। | हमारे पास कलाई घड़ियां हैं। उसके पास नहीं हैं। |
| था$^{1}$ छिङ्$^{3}$ वो$^{3}$ मन् कै$^{3}$ था$^{1}$ प्याव्$^{3}$। वो$^{3}$मन् कै$^{3}$ था पु$^{4}$ कै$^{3}$ था$^{1}$? वो$^{3}$ मन् पु$^{4}$ कै$^{3}$ था$^{1}$। | वह एक कलाईघड़ी देने के लिए हमसे अनुरोध कर रहा है। हम उसे घड़ी दें या नहीं? नहीं, हम नहीं देंगे। |
| था$^{1}$ याव्$^{4}$ कै$^{3}$ वो$^{3}$मन् छ्येन्$^{2}$। वो$^{3}$मन् पु$^{2}$ याव्$^{4}$ छ्येन्$^{2}$, वो$^{3}$ मन् यौ$^{3}$ छ्येन्$^{2}$। | वह हमें पैसे देना चाहता है। हम पैसे नहीं चाहते (क्योंकि) हमारे पास पैसे हैं। |
| प्याव्$^{3}$ हाव्$^{3}$। वो$^{3}$मन् तौ$^{1}$ शि$^{3}$ ह्‌वान्$^{1}$ प्याव्$^{3}$। प्याव्$^{3}$हाव्$^{3}$खान्$^{4}$, ये$^{3}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ क्वै$^{4}$। | कलाई घड़ी अच्छी होती है। हम सब लोग कलाई घड़ी पसन्द करते हैं। कलाई घड़ी सुन्दर होती है, और ज्यादा कीमती भी नहीं होती। |

**नये शब्द**

**गणना-वाचक अंक**

इ$^{1}$—एक
अळ$^{4}$—दो
सान्$^{1}$—तीन
स्च्—चार
ऊ$^{3}$—पाँच
ल्यु$^{4}$—छः
छि$^{1}$—सात
पा$^{1}$—आठ

च्यु$^{3}$ —नौ

षृ$^{2}$—दस

षृ$^{2}$इ$^{1}$—ग्यारह

षृ$^{2}$ अळ$^{4}$—बारह, आदि

अळ$^{4}$ षृ$^{2}$—बीस

अळ$^{4}$ षृ$^{2}$ इ$^{1}$—इक्कीस, इत्यादि

इत्यादि

**संज्ञा (सं०)**

छ्येन्$^{2}$—धन, पैसा (पैसे)

प्याव्$^{3}$—कलाई घड़ी

**क्रिया विशेषण (क्रि० वि०)**

ये$^{3}$भी, और  क्रिया (क्रि.)

कै$^{3}$—देना

यौ$^{3}$—के पास होना

मै$^{2}$ यौ$^{3}$—के पास नहीं होना

(यौ$^{3}$ का निषेधार्थक रूप)

शि$^{3}$ह्वान्$^{1}$—पसन्द करना या होना

छिङ्$^{3}$—निमंत्रित करना, कृपया, पूछना, निवेदन करना

श्ये$^{4}$-श्ये—धन्यवाद देना या करना, धन्यवाद

## उदाहरण-माला

**(क) मुख्य और गौण कर्म युक्त वाक्य**

| कर्ता | निषेध | क्रि० | गौण कर्म | मुख्य कर्म |
|---|---|---|---|---|
| वो$^{3}$ | (पु$^{4}$) | कै$^{3}$ | नि$^{3}$ | छ्येन्$^{2}$ |
| वो$^{3}$मन् | | याव्$^{4}$ कै$^{3}$ | नि$^{3}$मन् | षू$^{1}$ |
| ,, | | ,, ,, | था$^{1}$ | चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ पि$^{3}$ |
| ,, | | ,, ,, | था$^{1}$मन् | मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ पाव् |
| था$^{1}$ | (पु$^{4}$) | कै$^{3}$ | वो$^{3}$ | षू$^{1}$ |
| था$^{1}$मन् | | याव्$^{4}$कै$^{3}$ | वो$^{3}$मन् | प्याव्$^{3}$ |
| छिङ्$^{3}$ नि$^{3}$ | | कै$^{3}$ | वो$^{3}$ | पि$^{3}$ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| नि3 मन | कै3 | था1 | प्याव्3 |
| ,, | ,, | वो3 मन् | छ्येन्2 |
| ,, | ,, | था1 मन् | षू1 |

| | |
|---|---|
| १. था1 कै3 वो3 पि3 । वो3 श्ये4-श्ये था1 । | उसने मुझे (एक) कलम दी । मैंने उसे धन्यवाद दिया । |
| २. था1 मै2 यौ छ्येन्2 । वो3 याव्4 कै3 था1 छ्येन्2 । | उसके पास पैसे नहीं हैं । मैं उसे पैसे देना चाहता हूं । |
| ३. नि3 मन् कै3 था1 छ्येन् पु4 कै3 ? | तुम (लोग) उसे पैसे दोगे या नहीं ? |
| ४. था1 याव्4 मैं3 क्वो2 पि3 । वो3 कै3 था1 चुङ्1 क्वो2 पि3 । | वह अमरीकी कलम चाहता था । मैंने उसे चीनी कलम दी (अथवा वह अमरीकी कलम चाहता है । मैं उसे चीनी कलम दूंगा) । |
| ५. छिङ्3 नि3 कै3 वो3 मन् पि3, ये3 कै3 वो3 मन् प्याव्3 । | कृपया तुम हमें कलम दो और कलाई घड़ी भी दो । |
| ६. था1 कै3 वो3 षू1, पु4 कै3 वो3 पि3 । | वह मुझे किताब देगा (या दे रहा है), कलम नहीं देगा (या नहीं दे रहा है) |

## (ख) अपवृत्त वाक्य

नमूने :

| कर्म | कर्ता | क्रि० | |
|---|---|---|---|
| षू1, पाव्4 | वो3 तौ1 | खान्4 | मैं किताब और समाचार पत्र दोनों पढ़ता हूँ । |

१. चुङ्1 क्वो2 षू1, मैं3 क्वो2 षू1, मैं चीनी और अमरीकी दोनों

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ तौ$^{1}$ खान्$^{4}$ । | (भाषाओं की) किताबें पढ़ता हूं । |
| २. मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ पि$^{3}$, चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ पि$^{3}$ वो$^{3}$ तौ$^{1}$ पु$^{4}$ माय्$^{3}$ | अमरीकी या चीनी कलम, मैं कोई भी नहीं खरीदूंगा । |
| ३. षू$^{1}$, पाव्$^{4}$, वो$^{3}$ तौ$^{1}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ । पि$^{3}$ वो$^{3}$ ये$^{3}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ । | मैं किताब और समाचार पत्र दोनों खरीदना चाहता हूँ । मैं कलम भी खरीदना चाहता हूँ । |
| ४. चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ पाव्$^{4}$, नि$^{3}$ खान्$^{4}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ ? | तुम चीनी समाचारपत्र पढ़ते हो या नहीं ? |
| ५. पि$^{3}$, नि$^{3}$ मन् तौ$^{1}$ यौ$^{3}$ मा ? | क्या तुम सभी के पास कलम है? |
| ६. चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ षू$^{1}$, नि$^{3}$मन् तौ याव्$^{4}$ खान्$^{4}$ मा ? | क्या तुम सभी लोग चीनी किताब पढ़ना चाहते हो ? |

## व्याकरण

### ३-१ द्विकर्मक क्रियापद-वाक्य का गौण कर्म :

जिस वाक्य में विधेय एक क्रियापद और दो कर्मों से बनता है उसे द्विकर्मक क्रियापद-वाक्य कहते हैं । चीनी भाषा में क्रियापद कर्म के पहले आता है, और गौण कर्म (जो आमतौर पर प्राणी-बोधक शब्द होता है) मुख्य कर्म (जिससे आमतौर पर किसी वस्तु का बोध होता है) के पहले आता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ कै$^{3}$ नि$^{3}$ षू$^{1}$ | मैं तुम्हें किताब देता हूँ । (शाब्दिक : मैं देता हूँ तुम्हें किताब) |

'वो$^{3}$' कर्ता है, 'कै$^{3}$' क्रियापद, 'नि$^{3}$' गौण कर्म और 'षू$^{1}$' मुख्य कर्म । हिन्दी और चीनी भाषा में द्विकर्मक क्रियापद विधेय-वाक्य में तुलनात्मक शब्द-क्रम इस प्रकार हैं :

| | | | |
|---|---|---|---|
| हिन्दी : कर्ता (उद्देश्य) | गौण कर्म | मुख्य कर्म | क्रियापद |
| मैं | तुम्हें | किताब | देता हूं |

| चीनी : कर्ता (उद्देश्य) | क्रियापद | गौण कर्म | मुख्य कर्म |
|---|---|---|---|
| वो$^{3}$ | कै$^{3}$ | नि$^{3}$ | षू$^{1}$ |
| (मैं) | (देता हूँ) | (तुम्हें) | (किताब) |

३-२. एकाधिक कर्म : जब किसी क्रियापद के साथ दो या ज्यादा कर्म होते हैं (मुख्य और गौण कर्म नहीं), तब उस क्रियापद को सभी कर्मों के साथ दुहराते समय विधेय के साथ 'ये$^{3}$' का प्रयोग किया जाता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ खान्$^{4}$ षू$^{1}$, ये$^{3}$ खान्$^{4}$ पाव्$^{4}$ | मैं किताब पढ़ता हूँ, समाचार-पत्र भी पढ़ता हूँ। |
| था$^{1}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ पि$^{3}$, ये$^{3}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ पि$^{3}$। | वह अमरीकी कलम खरीदना चाहता है, चीनी कलम भी खरीदना चाहता है। |

३-३, ये$^{3}$ : 'ये$^{3}$' एक क्रिया-विशेषण है, और इसे भी विधेय के पहले रखा जाता है। अतः यह कभी नहीं कहना चाहिए—ये$^{3}$ पाव्$^{4}$ खान्$^{4}$, ये$^{3}$ प्याव् पु$^{4}$ शि$^{3}$ ह्वान्$^{1}$, इत्यादि।

३-४. अपवृत्त कर्म : हम लोग यह पहले सीख चुके हैं कि चीनी भाषा में क्रियापद विधेय-वाक्य का सामान्य शब्दक्रम इस प्रकार है :

कर्ता (उद्देश्य)—(क्रिया-विशेषण रूपी विशेषता-सूचक) क्रिया—कर्म

लेकिन किन्हीं अवस्थाओं में कर्म कर्ता (उद्देश्य) के पहले रखा जा सकता है और इस अवस्था में वह कर्म वाक्य का विषय बन जाता है। वाक्य में कर्म पर ज़ोर देने के लिए हम कर्म को अपनी जगह से हटा कर वाक्य के शुरू में रख सकते हैं; जैसे,

| | |
|---|---|
| षू$^{1}$ वो$^{3}$ खान्$^{4}$, ख$^{3}$षृ पाव्$^{4}$ वो$^{3}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$। | मैं किताब पढ़ता हूं, लेकिन समाचारपत्र नहीं पढ़ता। |

यदि कर्म संयुक्त कर्म हो, बहुवचन में हो अथवा श्रेणीबद्ध हो तो विधेय के (अथवा क्रियापद के) पहले क्रियापद विशेषण 'तौ'$^{1}$ का प्रयोग करना पड़ता है; जैसे

| | |
|---|---|
| षू$^{1}$, पाव्$^{4}$, वो$^{3}$, तौ$^{1}$, खान्$^{4}$ | मैं किताब और अखबार दोनों पढ़ता हूँ। |
| षू$^{1}$, प्याव्$^{3}$, पि$^{3}$, वो$^{3}$ तौ$^{1}$ पु$^{4}$ शि$^{3}$ ह्वान्$^{1}$। | किताब, कलाई घड़ी या कलम, मुझे (इनमें से) कोई भी पसन्द नहीं है। |

३-५. तौ$^{1}$ : 'तौ$^{1}$' के हिन्दी अर्थ हैं 'सब' (सभी)। हिन्दी में "सब' का प्रयोग विशेषण, विशेष्य या सर्वनाम के रूप में होता है, लेकिन चीनी भाषा में 'तौ$^{1}$' एक सीमावाचक क्रियाविशेषण है। चीनी भाषा में क्रियाविशेषण (हिन्दी की तरह) क्रिया के पहले आता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ मन् तौ$^{1}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ | हम लोग बहुत अच्छी तरह हैं। |
| था$^{1}$ मन् तौ$^{1}$ षृ श्येन्$^{1}$षङ्। | वे सभी अध्यापक हैं। |

जहां तक अर्थ का प्रश्न है, 'तौ$^{1}$' उसी वाक्य में आए हुए प्राणियों तथा वस्तुओं की ओर संकेत करता है। वाक्यरचना में उसका स्थान उद्देश्य के बाद और विधेय के पहले होता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| था$^{1}$मन् तौ$^{1}$ पु$^{4}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ | वे सभी अधिक ठीक नहीं हैं। |
| मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ पि$^{3}$, चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ पि$^{3}$ वो$^{3}$ मन् तौ$^{1}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$। | हम लोग अमरीकी कलम और चीनी कलम दोनों खरीदना चाहते हैं। |

अगर ऐसे वाक्य का कर्ता एक वचन में हो तो "तौ$^{1}$" अपवृत्त कर्म से सम्बन्ध रखता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| षू$^{1}$, पाव्$^{4}$, वो$^{3}$ तौ$^{1}$ खान्$^{4}$ | मैं किताब और अखबार दोनों पढ़ता हूं। |

अगर कर्ता बहुवचन में हो तो संदर्भ से वाक्य का अर्थ-निर्णय होगा; जैसे,

षृ$^{1}$, पात्र्$^{4}$, वो$^{3}$ मन् तौ$^{1}$ खान्$^{4}$ हम किताब और समाचारपत्र दोनों पढ़ते हैं। (अथवा हम सभी किताबें और समाचारपत्र पढ़ते हैं।)

३-६. ग्यारह से निन्यानबे तक के गणनावाचक अंकों की गणना: हिन्दी की तरह चीनी भाषा में संख्या गिनने के लिए दशमिक प्रणाली का उपयोग किया जाता है। इ$^{1}$, अळ$^{4}$, सान्$^{1}$, स्च्$^{4}$, ऊ$^{3}$, ल्यु$^{4}$, छि$^{1}$, पा$^{1}$, च्यु$^{3}$ और षृ$^{2}$ के अलावा षृ$^{2}$ इ$^{1}$, षृ$^{2}$ अळ$^{4}$ आदि अंक भी हैं। ११ से ९९ तक के अंक निम्नलिखित तीन तरीकों से बनते हैं :

(१ ग्यारह से उन्नीस तक के अंक जोड़ से बनते हैं :

१० धन १, बराबर है ११ 'षृ$^{2}$इ$^{1}$'

१० धन २, बराबर है १२ 'षृ$^{2}$अळ$^{4}$'

१० धन ९, बराबर है १९ 'षृ$^{2}$ च्यु$^{3}$'

(२)-२०, ३०, ४०, ५०, ६०, ७०, ८०, ९० गुणन द्वारा बनाए जाते हैं :

१० को २ से गुणा करने से २० हो जाता है 'अळ$^{4}$ षृ$^{2}$'

१० को ३ से गुणा करने से ३० होता है—'सान्$^{1}$ षृ$^{2}$'

१० को ५ से गुणा करने से ५० होता है—'ऊ$^{3}$ षृ$^{2}$'

(३) दसियों के बीच के अंक पहले गुणा करके, फिर जोड़ कर बनाए जाते हैं :

दस को दो से गुणा करके और फिर दो जोड़ कर २२ बनता है (१०×२+२) 'अळ$^{4}$षृ$^{2}$-अळ$^{4}$'

दस को दो से गुणा करके और फिर छः जोड़ कर २६ बनता है (१०×२+६) अळ$^{4}$-षृ$^{2}$-ल्यु$^{4}$

३-७. मैं$^{2}$ : 'मैं$^{2}$' एक विशेष क्रियापद-विशेषण है जो 'यौ$^{3}$' के साथ प्रयुक्त होकर उसे निषेधार्थक बनाता है। 'यौ$^{3}$' का निषेधार्थक रूप है 'मैं$^{2}$ 'यौ$^{3}$' न कि 'पु$^{4}$ यौ$^{3}$'। 'यौ$^{3}$' के साथ 'पु$^{4}$' कभी प्रयुक्त नहीं होता।

३-८. ये$^{3}$ और पु$^{4}$ : 'पु$^{4}$' की तरह 'ये$^{3}$' भी क्रियाविशेषण है, लेकिन जहाँ दोनों साथ-साथ होते हैं वहाँ 'ये$^{3}$ पु$^{4}$' के पहले आता है। 'पु$^{4}$' के ठीक बाद हो क्रिया आती है। शब्द-क्रम इस तरह होगा :

कर्ता पु$^{4}$ क्रि. क. ये$^{3}$ पु$^{4}$ क्रिया कर्म

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ षू$^{1}$, ये$^{2}$ पु$^{2}$ खान्$^{4}$ पाव् | मैं किताबें नहीं पढ़ता, और न तो अखबार। (अथवा अखबार भी नहीं पढ़ता)। |

# पाठ-४

| | |
|---|---|
| रन्$^{2}$ रन्$^{2}$ तौ$^{1}$ शि$^{3}$ ह्वान्$^{1}$ प्याव्$^{3}$ ख$^{3}$षृ रन्$^{2}$ रन्$^{2}$ पु$^{4}$ तौ$^{1}$ यौ$^{3}$ प्याव्$^{3}$ । | हर आदमी कलाई घड़ी पसन्द करता है, लेकिन हर आदमी के पास कलाई घड़ी नहीं है । |
| यौ$^{3}$त रन्$^{2}$ यौ$^{3}$ प्याव्$^{3}$, यौ$^{3}$ त रन्$^{2}$ मै$^{2}$ यौ$^{3}$ । | कुछ लोगों के पास कलाई घड़ियां हैं; कुछ लोगों के पास नहीं हैं । |
| यौ$^{3}$ त रन्$^{2}$ शि$^{3}$ ह्वान्$^{1}$ ता$^{4}$ प्याव्$^{3}$, यौ$^{3}$ त रन्$^{2}$ शि$^{3}$ ह्वान$^{1}$ श्याव्$^{3}$ प्याव्$^{3}$ । | कुछ लोग बड़ी कलाई घड़ी पसन्द करते हैं, कुछ लोग छोटी कलाई घड़ी । |
| वो$^{3}$ यौ$^{3}$ ल्याङ्$^{3}$क हाव्$^{3}$ फङ$^{2}$ यौ । था$^{1}$ मन् ल्याङ्$^{3}$क रन्$^{2}$ तौ$^{1}$ यौ$^{3}$ प्याव्$^{3}$ । | मेरे दो अच्छे मित्र हैं । उन दोनों के पास कलाई घड़ियाँ हैं । |
| चे$^{4}$क फङ्$^{2}$यौ यौ$^{3}$इ$^{2}$क ता$^{4}$प्याव्$^{3}$ । | इस मित्र के पास एक बड़ी कलाई घड़ी है । |
| था$^{1}$ ष्वो$^{1}$ ता$^{4}$ प्याव्$^{3}$ हाव्$^{3}$ । | वह कहता है कि बड़ी घड़ी अच्छी होती है । |
| नै$^{4}$क फङ्$^{2}$यौ यौ$^{3}$इ$^{2}$क श्याव्$^{3}$ प्याव्$^{3}$ । | उस मित्र के पास एक छोटी कलाई घड़ी है । |
| था$^{1}$ ष्वो$^{1}$ श्याव्$^{3}$ प्याव्$^{3}$ हाव्$^{3}$ । | वह कहता है कि छोटी कलाई घड़ी अच्छी होती है । |
| वो$^{3}$ ष्वो$^{1}$ ता$^{4}$ प्याव्$^{3}$ श्याव्$^{3}$प्याव्$^{3}$ | मैं कहता हूं बड़ी घड़ी छोटी |

| | |
|---|---|
| तौ$^{1}$ हाव्$^{3}$ । | घड़ी दोनों ही अच्छी होती हैं । |
| नि$^{3}$ ष्वो$^{1}$ नै$^{3}$क हाव्$^{3}$ ? | तुम किसको अच्छी कहते हो ? |

## नये शब्द

**(गतिशील) क्रि० वि०** **निश्चयवाचक सर्वनाम**

| | | | |
|---|---|---|---|
| ख$^{3}$षृ | लेकिन | चे$^{4}$ (च$^{4}$) | यह (यहां) |
| | | ने$^{4}$ (ना$^{4}$) | वह (वहां), दूसरा |
| | | नै$^{3}$ | कौन सा ? |

**मापक शब्द (मा०)** **विशेषण (वि०)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| क | (प्राणियों अथवा वस्तुओं से संबद्ध) | ता$^{4}$ | बड़ा |
| | | श्याव्$^{3}$ | छोटा |
| पन्$^{3}$ | प्रति, (किताबों से संबद्ध) | त्वै$^{4}$ | ठीक (होना) शुद्ध (होना) |

**संज्ञा (सं)** **क्रिया (क्रि०)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| रन्$^{2}$ | आदमी | ष्वो$^{1}$ | कहना |
| फ्ङ्$^{2}$यौ | दोस्त, मित्र | तुङ्$^{3}$ | समझना |
| च्वो$^{1}$ च् | मेज़ | | |
| इ$^{3}$च् | कुर्सी | | |
| यौ$^{3}$त | कुछ, कोई-कोई | | |
| रन्$^{2}$ रन्$^{2}$ | हर आदमी (केवल कर्त्ता के रूप में), प्रत्येक व्यक्ति | | |

## उदाहरण माला

**(क)—निश्चयार्थक सर्वनाम-युक्त संज्ञा**

| नि० सर्व०-मापक | संज्ञा | नि० सर्व-मापक | संज्ञा |
|---|---|---|---|
| चे$^{4}$ - क | रन्$^{2}$ | चे$^{4}$क | च्वो$^{1}$ च् |
| ने$^{4}$ - क | फङ्$^{2}$ यौ | ने$^{4}$क | इ$^{3}$च् |
| नै$^{3}$ - क (?) | पि$^{3}$ | नै$^{3}$क (?) | इ$^{3}$च् |

| | |
|---|---|
| क$^{१}$ (ळ) (सं०) | गाना |
| ता$^{४}$ रन्$^{२}$ (सं०) | जवान, वयस्क (आदमी), बालिग़। |
| चन्$^{१}$ (क्रि० वि०) | सचमुच, ठीक |
| ख$^{४}$ छि (वि०) | विनम्र होना. शराफत दिखाना। |
| नङ्$^{२}$ (स० क्रि०) | सकना, समर्थ या योग्य होना। |
| ह्वै$^{४}$ (स० क्रि०) | सकना, जानना (कोई काम) |
| ख$^{3}$ इ (स० क्रि०) | सकना, (आज्ञा मांगना या देना) |
| र्‌वान्$^{४}$-इ (स० क्रि०) | चाहना, इच्छुक होना |
| आय्$^{४}$ (क्रि०) | प्यार करना |
| आय्$^{४}$ (स० क्रि०) | पसंद करना या चाहना |
| छ्$^{१}$ (क्रि०) | खाना |
| श्ये$^{3}$ (क्रि०) | लिखना |
| र्‌वो$^{४}$ (क्रि०) | करना, बनाना |
| छाङ्$^{४}$ (क्रि०) | गाना |
| शिन्$^{१}$ (सं०) | कुल नाम, भारतीय पदवी 'सिंह' के लिए प्रयुक्त। |

## उदाहरणमाला

**(क) क्रियापद-कर्म-संयुक्त-पद के साथ सहायकक्रिया का प्रयोग**

| | |
|---|---|
| श्वो$^{१}$ह्वा$^{४}$ | बात करना (बोलना-भाषा) |
| खान्$^{४}$-षू$^{१}$ | पढ़ना (देखना किताबों का) |
| श्ये$^{3}$-च्$^{४}$ | लिखना (लिखना अक्षरों का) |
| छ्$^{१}$-फ़ान्$^{४}$ | खाना (खाना खाना) |

च़वो४-फ़ान्४ — पकाना (खाना बनाना)

छाङ्४ क१ (ळ) — गाना (गाना गाना)

**नमूना : कर्ता (क) स०क्रि० क्रिया-कर्म**

नि3 आय्४ छाङ्४ कळ१मा ?

क्या आप गाना पसंद करते हैं ?

वो3 हन्3 आय्४ छाङ्४ कळ१ ।

मैं बहुत पसंद करता हूँ ।

| | |
|---|---|
| १- श्याव्3 हाय्2च़् तौ१ आय्४ छाङ्५ कळ१ । ता४ रन्2 ये3 आय्४ छाङ्४ कळ१ । | बच्चे गाना पसंद करते हैं । बड़े लोग भी गाना पसंद करते हैं । |
| षै2 पु2 आय्४ छाङ्४ कळ | कौन गाना पसंद नहीं करता ? |
| २- चाङ्१ श्येन्१षङ् हन्3 आय्४ खान्४ षू१,था१ ये3 हन्3 आय्४ श्ये3 च़्४, ख3षृ था१ पु2 आय्४ श्वो१ ह्वा४ । | मिस्टर चाङ पढ़ना पसंद करते हैं । वह लिखना भी पसंद करते हैं । किंतु वह बात करना पसंद नहीं करते । |
| ३- वाङ्2 श्याव्3च्ये च्यु४ आय्४ खान्४ षू१ । | कुमारी वाङ् सिर्फ पढ़ना ही पसंद करती हैं । |
| था१ हन्3 पु2 ट़्वान्४इ च़वो४ षृ४ | वह बिल्कुल काम करना नहीं चाहतीं । |
| ४- रन्2 रन्2 तौ१ ह्वै४ श्वो१ ह्वा४, | हर कोई बात कर सकता है । |
| ख3षृ पु४ तौ१ ह्वै४ खान्४ षू१ । | किंतु हर कोई पढ़ नहीं सकता । |
| ५- चुङ्१क्वो2 रन्2 हन्3 नङ्2 च़वो४ षृ४ । | चीनी लोग बहुत काबिल होते हैं । |
| ६- ने४क रन्2 चन्१ ह्वै४ श्वो१ ह्वा४ | वह आदमी सचमुच बात करना जानता है । |

| | |
|---|---|
| ७- वो3मन् श्येन्४चाय्४ ख3इ छृ१ फ़ान् मा ? | क्या हम अभी खाना खा लें ? |

**(ख) विशेषण युक्त कर्म के साथ क्रि०-कर्म से बने संयुक्त पद**

| नमूना : | कर्ता | | क्रि० | विशेषण | कर्म |
|---|---|---|---|---|---|
| | नि3 | आय्४ | छाङ्४ | ष२म्मा | कळ१ ? |
| | वो3 | आय्४ | छाङ्४ | फ़ा3 क्वो२ | कळ१ ? |

आप किस प्रकार के गाने गाना पसंद करते है ? फ्रांसीसी गाने ।

| | |
|---|---|
| १- नि3 य़्वान्४इ छृ१ ष२म्मा फ़ान्४? | तुम किस प्रकार का खाना खाना चाहते हो ? |
| २- नि3 याव्४ पु२ याव्४ छृ१ इ४-त्याळ3 इन्४तु४ फ़ान्४ ? | क्या तुम थोड़ा-सा भारतीय खाना पसंद करोगे ? |
| ३- नि3 ह्वै४च्वो४ इन्४तु४ फ़ान्४ मा । | क्या तुम भारतीय खाना पकाना जानते हो ? |
| ४- नि3 ह्वै४ ष्वो१ ऋप४न्3 ह्वा४ पु२ ह्वै४ ? | क्या तुम जापानी भाषा बोलना जानते हो ? |
| ५- नि3 ह्वै४ श्ये3 चुङ्१ क्वो२ च्४ पु२ ह्वै४ ? | क्या तुम चीनी अक्षर लिखना जानते हो ? |
| ६- श्येन्४ चाय्४ नि3 नङ्२ खान्४ चुङ्१ क्वो२ पाव्४मा ? | क्या तुम अब चीनी अखबार पढ़ सकते हो ? |
| ७- नि3 नङ्२ च्वो४ चे४क पु४ नङ्२? | क्या तुम यह (काम) कर सकते हो ? |
| ८- चे४-क ह्वा४ ख3इ ष्वो१मा ? | क्या यह भाषा बोली जा सकती है ? |

(ग) क्रिया विशेषण के रूप में "हाव्3"

| | |
|---|---|
| १- चुङ्१ क्वो२ ह्वा४ हन्3 हाव्3 ष्वो१, ख3ष्ट चुङ्१क्वो२ च्४पु४हाव्3 श्ये3 । | चीनी बोलना बहुत आसान है, किन्तु चीनी अक्षर लिखना आसान नहीं है । |

| | |
|---|---|
| २- चे$^{४}$क षृ$^{४}$(छिङ्) चन्$^{१}$ पु$^{४}$ हाव्$^{3}$ च.वो$^{४}$ । | यह काम करना आसान नहीं है । |
| ३- था$^{१}$ने$^{४}$क माय्$^{3}$माय् पु$^{४}$ हाव्$^{3}$ च.वो$^{४}$ । | उसका यह व्यापार चलाना आसान नहीं है । |
| ४- था$^{१}$त ह्वा$^{४}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ तुङ्$^{3}$ । | उसकी बोली जल्दी समझ में आ जाती है । |
| ५- था$^{१}$ ष्वो$^{१}$ चे$^{४}$पन्$^{3}$ षू$^{१}$ हाव्$^{3}$ माय़्$^{४}$ । | वह कहता है कि यह किताब बेचना बहुत आसान है । |
| ६- नि$^{3}$मन् ने$^{४}$ ल्याङ्$^{3}$क हाय्$^{२}$-च़ चन्$^{१}$ हाव्$^{3}$खान्$^{४}$ । | आपके वे दो बच्चे सचमुच ही बहुत सुन्दर हैं । |
| ७- यौ$^{3}$ त इन्$^{४}$ तु$^{१}$कळ$^{१}$ पु$^{४}$ हाव्$^{3}$ छाङ्$^{४}$ । | कई भारतीय गाने इतने आसान नहीं हैं । |
| ८- श्येन्$^{४}$चा़य्$^{४}$ यौ$^{3}$त तुङ$^{१}$शि पु$^{४}$ हाव्$^{3}$ माय्$^{१}$ । | कई चीजें अभी खरीदना मुश्किल है । |

## व्याकरण

७-१ सहायक क्रिया : शब्द भेद की दृष्टि से सहायक क्रियाएं क्रियापद के वर्ग में आती हैं । परन्तु वे अन्य सामान्य क्रियाओं से भिन्न हैं । वे क्रियापद के पहले प्रयुक्त होती हैं (देखिए व्याकरण नोट २-४), लेकिन उनकी अपनी कुछ व्याकरणीय विशिष्टताएं हैं । उनका प्रयोग द्विरुक्ति करके कभी नहीं किया जाता और उनके बाद कोई प्रत्यय या संज्ञावाचक कर्म नहीं आता । उनका प्रयोग क्रिया-विशेषण के पहले किया जाता है । सहायक क्रियाओं का मुख्य कार्य है सम्भावना, योग्यता, इच्छा, मांग या इरादा सूचित करना । यहां हम 'नङ्$^{२}$', 'ह्वै$^{४}$', 'ख$^{3}$इ' और 'याव्$^{४}$', इनकी विशेषताओं की व्याख्या करेंगे :

१- 'नङ्$^{2}$' व 'ख$^{3}$ इ' से मनोगत या कायिक योग्यता का अर्थ निकलता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| नि$^{3}$ नङ्$^{2}$ (ख$^{3}$ इ) च़्वो चे$^{4}$ क पु$^{4}$ नङ्$^{2}$ ? | क्या तुम यह कह सकते हो ? |
| श्येन्$^{4}$चाय्$^{4}$ नि$^{3}$ नङ्$^{2}$ (ख$^{3}$-इ) खान्$^{4}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ पाव्$^{4}$ मा ? | क्या तुम अब चीनी अखबार पढ़ सकते हो ? |

कभी-कभी किन्हीं विशेष अवस्थाओं में इनसे अनुमति का अर्थ भी निकलता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ मन् नङ्$^{2}$ (ख$^{3}$ इ)ष्वो$^{1}$ ह्वा$^{4}$ मा ? | क्या हम बातें कर सकते हैं ? |

**मनाही के अर्थ में :—**

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ मन् पु$^{4}$ नङ्$^{2}$ चाय्$^{4}$ चळ$^{4}$ ष्वो$^{1}$ ह्वा$^{4}$ । (यहां 'पु$^{4}$ ख$^{3}$ इ' का प्रयोग नहीं होगा ।) | हम यहां बातें नहीं कर सकते । |

२- ह्वै$^{4}$: 'ह्वै$^{4}$' क्रियापद है, लेकिन यह एक सहायक क्रिया भी है जिसका प्रयोग क्रियापद या विशेषण के पहले किया जाता है। सहायक क्रिया के रूप में यह मनोगत योग्यता का अर्थ प्रगट करता है। परन्तु यह 'नङ्$^{2}$' से भिन्न है, क्योंकि 'ह्वै$^{4}$' का अर्थ होता है सीखकर प्राप्त किया गया कोई कौशल। इसलिए अर्थ की दृष्टि से यह प्रायः "कुशल होना" और "अधिकार प्राप्त करना" इन अर्थों के समान होता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| था$^{1}$ ह्वै$^{4}$ ष्वो$^{1}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ ह्वा$^{4}$ । | वह चीनी भाषा बोल सकता है। |

'ह्वै[४]' से कभी-कभी किन्हीं अवस्थाओं में **सम्भावना प्रगट होती है;** जैसे,

| | |
|---|---|
| चे[४] पन्[३] षू[१] पु[२] ह्वै[४]षृ[४]था[१] त | यह किताब उसकी नहीं हो सकती। |

३- 'ह्वै[४]' की तरह 'याव्[४]' भी एक क्रियापद है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो[३] याव[४] ई[४] पन्[३] षू[१] | मैं एक किताब चाहता हूँ। |

सहायक क्रिया के रूप में 'याव्[४]' **मनोगत इच्छा या इरादा** सूचित करता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| था[१] याव्[४] माय्[३] इ[४] पन्[३] षू[१] | वह एक किताब खरीदना चाहता है। |

कभी-कभी वह **वस्तुगत आवश्यकता** सूचित करता है : श्ऱ्वे[२]-षङ् याव्[४] हाव्[३]हाव्[१]ळ त न्येन[४] षू[१]—"छात्रों को अच्छी तरह पढ़ाई करनी चाहिए"।

**सहायक क्रियाओं के बारे में कुछ नियम :**

१. यदि किसी सहायक क्रिया का प्रयोग वैकल्पिक प्रश्नार्थक वाक्य में करना हो तो सहायक क्रिया का सकारार्थक तथा निषेधार्थक दोनों रूप दे देने से ही काम चल जाएगा; जैसे,

| | |
|---|---|
| नि[३] नङ्[२] पु[४] नङ्[२] खान्[४] षू[१] | तुम किताब पढ़ सकते हो या नहीं ? |

यदि विधेय साधारण और छोटा हो तो सहायक क्रिया के बाद आनेवाला तत्व दोहराया जा सकता है। जैसे :

| | |
|---|---|
| नि[३] नङ्[२] च़्वो[४] पु[४] नङ् (च़्वो[४]) | तुम (यह) कर सकते हो या नहीं ? |

नोट : इस प्रकार के प्रश्नार्थक वाक्यों में सहायक क्रिया को दोहराना पड़ता है। इसलिए हम "नङ्[२] च़्वो[४] पु[२] च़्वो[४]" नहीं कह सकते।

२- प्रश्नों का उत्तर देते समय यदि संदर्भ से अर्थ स्पष्ट होता है तो सहायक क्रिया अकेले रह सकती है, मुख्य क्रिया की जरूरत नहीं होती; जैसे,

| | |
|---|---|
| नि$^{3}$ याव्$^{4}$ खान्$^{4}$ पाव्$^{4}$ मा ? | क्या तुम अखबार पढ़ना चाहते हो ? |
| याव्$^{4}$ । | हां । |
| पु$^{2}$ याव्$^{4}$ । | नहीं । |
| नि$^{3}$ ह्वै$^{4}$ ष्वो$^{1}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ ह्वा$^{4}$ मा ? | क्या तुम चीनी भाषा बोल सकते हो ? |
| ह्वै$^{4}$ ष्वो$^{1}$ ई$^{4}$ त्याळ$^{3}$ । | थोड़ा सा बोल सकता हूँ । |

निम्नलिखित सूची से सहायक क्रिया ('नङ्$^{2}$' व 'ख$^{3}$ इ') का प्रयोग साफ-साफ पता चल जाएगा

| | सकारार्थक | निषेधार्थक | प्रश्नार्थक |
|---|---|---|---|
| योग्यता | नङ्$^{2}$, ख$^{3}$इ | पु$^{4}$ नङ्$^{2}$ | नङ्$^{2}$ पु$^{4}$ नङ्$^{2}$ ?<br>नङ्$^{2}$ मा ?<br>ख$^{3}$इ मा ? |
| अनुमति | नङ्$^{2}$ ख$^{3}$इ | पु$^{4}$ नङ्$^{2}$<br>पु$^{4}$ ख$^{3}$इ | नङ्$^{2}$ पु$^{4}$ नङ्$^{2}$ ? नङ्$^{2}$ मा?<br>ख$^{3}$इ पु$^{4}$ख$^{3}$इ ? ख$^{3}$इ मा? |

७-२ क्रिया-कर्म संयुक्त पद (क्रि० क०) : कुछ साधारण वस्तुओं को बतानेवाली क्रियाएं अपने कर्म के साथ मिलकर संयुक्त क्रियापद बन जाती हैं । उनका अकर्मक क्रियापद के रूप में अनुवाद किया जाता है। कर्म का भिन्न रूप से अनुवाद करना नहीं पड़ता । कर्म-रहित क्रियापद की भाँति इससे एक ही विचार का बोध होता है; जैसे, ष्वो$^{1}$ ह्वा$^{4}$– बोलना, 'छृ$^{1}$ फ़ान्$^{4}$'

—खाना । हिन्दी में भी कभी-कभी कर्म और क्रिया दोनों का प्रयोग होता है और हिन्दी व्याकरण के नियमानुसार इसे कर्म-क्रिया-पद कह सकते हैं । जैसे कि : 'च्वो$^{1}$ह्वा$^{4}$' का 'बातें करना', बोली बोलना' और 'छृ$^{1}$फ़ान्$^{4}$' का 'खाना खाना' रूप से भी अनुवाद किया जाता है । 'वो$^{3}$ याव्$^{4}$ छृ$^{1}$ फ़ान्$^{4}$' अंग्रेजी में "आई वांट टू ईट" होगा, लेकिन हिंदी में "खाना खाना चाहता हूँ" या "मैं खाना चाहता हूँ" होगा । ऐसे संयुक्त पद के बाद किसी और कर्म का प्रयोग कभी नहीं करना चाहिए । यदि कोई और विशेष कर्म अपेक्षित हो तो आदतन पहला साधारण अर्थ द्योतक कर्म छोड़ देना पड़ेगा; जैसे :—वों$^{3}$ याव्$^{4}$ छृ$^{1}$ थाङ्$^{2}$ (मैं मिश्री (या मिठाई) खाना चाहता हूँ) की जगह हम यह नहीं कह सकते कि 'वो$^{3}$ याव्$^{4}$ छृ$^{1}$ फ़ान्$^{4}$ थाङ्$^{2}$' ।

किसी और कर्म की तरह क्रियापद कर्म संयुक्त पद के कर्म के साथ भी विशेषण का प्रयोग हो सकता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$ छाङ्$^{4}$ इन्$^{4}$ तु$^{4}$ कळ$^{1}$ | मैं भारतीय गाना गाता हूँ । |

हम यह कभी नहीं कह सकते कि 'वो$^{3}$छाङ्$^{4}$कळ$^{1}$इन्$^{4}$तु$^{4}$कळ$^{1}$' ।

७-३ **एकान्वयी संज्ञा** : दो या दो से अधिक संज्ञा साथ-साथ आ सकती हैं । इन्हें एकान्वयी संज्ञा कहते हैं । जैसे :—

| | |
|---|---|
| वो$^{3}$मन् इन्$^{4}$ तु$^{4}$ रन्$^{2}$ तौ$^{1}$ आय्$^{4}$ छाङ्$^{4}$ कळ$^{1}$ । | हम सभी भारतीय लोग गाना पसंद करते हैं । |
| इ$^{1}$, अळ$^{4}$, सान्$^{1}$ सान्$^{1}$ क च्$^{4}$ हन्$^{3}$ हाव्$^{3}$ श्ये$^{3}$ । | इ, अळ, सान ये तीन चीनी अक्षर लिखना आसान है । |

७-४ विशेषण का क्रिया-विशेषण के रूप में प्रयोग : चीनी विशेषण न केवल विशेषण और विधेय के रूप में प्रयुक्त होता है बल्कि क्रिया-विशेषण के रूप में भी प्रयुक्त होता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| था[१] चन्[१] हाव्[३] खान्[४] | वह सचमुच सुंदर है। |
| नै[४]क कळ[१] पु[४] हाव्[३] छाङ्[४] | वह गाना गाना सहज नहीं है। |
| फ़ान्[४] कौ[४] छृ[१] मा ? | खाना क्या पर्याप्त है ? (अथवा खाना खाने के लिए पर्याप्त है क्या ?) |

इस तरह का क्रिया-विशेषण अन्य क्रिया-विशेषणों की तरह हमेशा मुख्य क्रियापद के पहले प्रयुक्त होता है।

# पाठ-८

वो$^{3}$ यौ$^{3}$ इ$^{2}$ क लाव्-फङ्$^{2}$यौ शिङ$^{1}$ चौ$^{4}$ । रन्$^{2}$ रन्$^{2}$ तौ$^{1}$ शि$^{3}$-ह्वान्$^{1}$ था$^{1}$, ष्वो$^{1}$ था$^{1}$ षृ$^{4}$ ई$^{2}$ क हाव्$^{3}$ रन्$^{2}$। लाव्$^{3}$ चौ$^{4}$ चे$^{4}$क रन्$^{2}$ । हन्$^{3}$ यौ$^{3}$इ$^{4}$ स्च् था$^{1}$ ये$^{3}$ हन्$^{3}$ नङ्$^{2}$ .च्वो$^{4}$ षृ$^{4}$ ।

मेरे चऊ नाम के एक पुराने मित्र हैं । प्रत्येक व्यक्ति उन्हें पसन्द करता है और कहता है कि वे एक अच्छे आदमी हैं । प्रिय चऊ बहुत दिलचस्प व्यक्ति हैं, और वे अति योग्य व्यक्ति भी हैं ।

ने$^{4}$ ल्याङ्$^{3}$क हाय$^{2}$च्, इ$^{2}$क षृ नान्$^{2}$ हाय्$^{2}$ च्, इ$^{2}$क षृ न्यू$^{3}$ हाय्$^{2}$ च् । ने$^{4}$ क नान्$^{2}$ हाय्$^{2}$ च् च्यु$^{4}$ शि$^{3}$ ह्वान् खान्$^{4}$ षू$^{1}$, खान्$^{4}$ पाव्$^{4}$ । ने$^{4}$ क न्यू$^{3}$ हाय्$^{2}$च् शि$^{3}$ह्वान् माय्$^{3}$ तुङ$^{1}$ शि—माय्$^{3}$ इ$^{2}$ क पि$^{3}$ षृ$^{2}$ अळ$^{4}$ ख्वाय् पान्$^{4}$, माय्$^{3}$ ई$^{2}$क प्याव्$^{3}$ स्च्$^{4}$षृ ख्याय् च्यु$^{3}$ माव्$^{2}$। माय$^{3}$ इत्याळ$^{3}$ चे$^{4}$क, माय्$^{3}$ इत्याळ$^{3}$ ने$^{4}$ क, था$^{1}$ ष्वो$^{1}$ था$^{1}$ त छ्येन्$^{2}$ पु$^{2}$ कौ$^{4}$ ।

उन दोनों बच्चों में से एक लड़का है, दूसरी लड़की । वह लड़का केवल किताब पढ़ना और अखबार पढ़ना पसन्द करता है । लड़की चीजें खरीदना ही पसन्द करती है । वह साढ़े बारह डालर में एक व कलम, चालीस डालर नब्बे सेंट में एक कलाई घड़ी खरीदी है । थोड़ी सी यह चीज़ खरीदती है, तो थोड़ी-सी वह चीज़ । वह कहती है उसके पास पैसे की कमी है ।

## नए शब्द

| सं० | | सं० | |
|---|---|---|---|
| इ$^{4}$ स्च् | अर्थ, मतलब | मु$^{3}$ छिन् | माता |
| श्याङ$^{1}$ श्या | देश (ग्रामीण क्षेत्र) | .फु$^{4}$ मु$^{3}$ | माता-पिता |
| माव्$^{4}$ च् | टोप | क$^{1}$ क | बड़ा भाई |
| फु$^{4}$ छिन् | पिता | ति$^{4}$ ति | छोटा भाई |

| सं० | | क्रि० | |
|---|---|---|---|
| च्ये$^{3}$ च्ये | बड़ी बहन | ताय्$^{4}$ | पहनना (घड़ी, टोप आदि) |
| मै$^{4}$ मै | छोटी बहन | यौ$^{3}$ | होना(अस्तित्व सूचक) |
| श्य्व्$^{2}$ षङ् | विद्यार्थी (सीखने वाला) | श्ऱ्.वे$^{2}$ | पढ़ना, सीखना |

| वि० | | क्रि० वि० | |
|---|---|---|---|
| त्वो$^{1}$ | अधिक, बहुत | | |
| षाव्$^{3}$ | (मात्रा में) कम, | श्ऱ्.वे$^{2}$ | सीखना |
| फ्येन्$^{2}$ इ | सस्ता | शि$^{3}$ह्.वान् | पसंद करना |

### सहायक शब्द (स० श०)

| | | | |
|---|---|---|---|
| लाव्$^{3}$ | पुराना (वर्षों में) | त (द) | संज्ञा और क्रियापद, विशेषतासूचक प्रत्यय |

## उदाहरणमाला

### (क) विशेषता-सूचक के रूप में संज्ञा

#### १. सामान्यतः बगैर "त" के

१- वों$^{3}$ मन् च्.वो$^{4}$ इ$^{4}$ल्याळ$^{3}$ (आइए) हम कुछ चीनी भोजन

| | | |
|---|---|---|
| | चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ फ़ान्$^{4}$, हाव्$^{3}$ पु$^{4}$ हाव् ? | बनाएं, ठीक है या नहीं ? |
| २- | नि$^{3}$ फु$^{4}$ छिन् यो$^{3}$ चुङ$^{1}$ क्वो$^{2}$ शिङ$^{4}$ मै$^{2}$ यो$^{3}$ । | क्या तुम्हारे पिता का चीनी कुल नाम है ? |
| ३- | चे$^{4}$ षृ$^{4}$ षन्मा$^{2}$ चृ$^{3}$ ? षृ$^{4}$ त$^{2}$ क्वो$^{2}$ चृ$^{3}$ । | यह किस प्रकार का कागज़ है ? यह जर्मन कागज़ है ? |
| ४- | था$^{1}$ क$^{1}$ क ति$^{4}$ ति तौ$^{1}$ याव्$^{4}$ श्य़वे$^{2}$ (ष्वो) चुङ$^{1}$ क्वो$^{2}$ ह्वा$^{4}$ । | उसके बड़े और छोटे भाई चीनी भाषा (बोलना) सीखना चाहते हैं । |

**२. सामान्यत: "त" के साथ**

| | | |
|---|---|---|
| १- | नि$^{3}$ त इ$^{4}$ स्च़् हन$^{3}$ त्वै | आपका विचार बिल्कुल सही है । |
| २- | वो$^{3}$ पु$^{4}$ तुङ् नि$^{3}$त ह्वा$^{4}$ । | मैं आपकी बात नहीं समझ रहा हूँ । |
| ३- | चे$^{4}$ षृ षै$^{2}$ त इ$^{4}$ स्च़् नि$^{3}$ चृ$^{1}$-ताव् मा ? | यह विचार किसका है, क्या आप जानते हैं । |
| ४- | ने$^{4}$ क श्य़्वे$^{2}$षङ्त च्ये$^{3}$च्ये ह्वै$^{4}$ छाङ$^{4}$ कळ$^{1}$, ख$^{3}$ षृ था$^{1}$ त मै$^{4}$मैं पु$^{2}$ ह्वै । | उस विद्यार्थी की बड़ी बहन गाना जानती है परन्तु उसकी छोटी बहन नहीं जानती । |
| ५- | चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ त श्याङ्$^{1}$ श्या रन्$^{2}$ ताय्$^{4}$ माव्$^{4}$च़ पु$^{2}$-ताय् ? | क्या चीनी ग्रामीणजन टोप पहिनते हैं ? |
| ६- | इ$^{2}$ ख्वाय् छ्येन्$^{2}$ त थाङ$^{4}$ कौ मा ? | क्या एक डालर मूल्य की चीनी काफी होगी ? |

### ३. वही लुप्त-संज्ञा के बोध सहित

| | | |
|---|---|---|
| १- | चे$^{4}$क पि$^{3}$ षृ$^{4}$ पैं$^{2}$ त ? षृ$^{4}$ इ$^{2}$ क श़्वे$^{2}$ षङ् त, पु$^{2}$ षृ$^{4}$ श्येन्$^{1}$ षङ् त । | यह कलम किसकी है ? यह एक विद्यार्थी की है, अध्यापक की नहीं । |
| २- | नै$^{4}$ ल्याङ्$^{3}$ चाङ्$^{1}$ ह्वाळ$^{4}$ षृ$^{4}$ ष$^{2}$म्मा रन्$^{2}$ त ? वो$^{3}$ पु$^{4}$ चृताव्$^{4}$ । | वे दो चित्र किस व्यक्ति के हैं । मैं नहीं जानता । |
| ३- | नै$^{3}$क षृ नि$^{3}$त ? चे$^{4}$क षृ$^{4}$ वो$^{3}$त, ने$^{4}$क षृ$^{4}$नि$^{3}$त । | तुम्हारा कौन सा है ? यह मेरा है, वह तुम्हारा है । |
| ४- | चे$^{4}$क पु$^{4}$ ये$^{3}$ षृ$^{4}$ नि$^{3}$त मा? | क्या यह भी तुम्हारा नहीं है ? |
| ५- | नि$^{3}$माय्$^{3}$चि$^{3}$ ख्वाय् छ्येन$^{2}$त चृ$^{3}$ ?वो$^{3}$माय्$^{3}$ सान्$^{1}$ ख्वाय् छ्येन्$^{2}$त । | तुम कितने डालर मूल्य का कागज़ खरीद रहे हो ? मैं तीन डालर मूल्य का खरीद रहा हूँ । |

### (ख) संज्ञाएँ जिनकी विशेषता विशेषण द्वारा सूचित होती हैं

१. सामान्यतः बगैर "त" के (साधारण विशेषण)

| | | |
|---|---|---|
| १- | वो$^{3}$ मै$^{4}$ मै शि$^{3}$ ह्वान्$^{1}$ ताय्$^{4}$ शिन$^{1}$ माव्$^{4}$ च़् । | मेरी छोटी बहन नए टोप पहिनना पसंद करती है । |
| २- | वो$^{3}$ ति$^{4}$ति शि$^{3}$ह्वान् माय्$^{3}$ च्यु$^{4}$ षू$^{1}$ । | मेरा छोटा भाई पुरानी पुस्तकें खरीदना पसन्द करता है । |
| ३- | न्यू़$^{3}$रन्$^{2}$ पु$^{4}$नङ्$^{2}$ ताय्$^{4}$ ता$^{4}$ प्याव्$^{3}$ । | स्त्रियां बड़ी कलाई घड़ियां नहीं पहिन सकती हैं । |
| ४- | नि$^{3}$मन् यौ$^{3}$ हाव्$^{3}$ चृ$^{3}$ मै$^{2}$ यौ$^{3}$ ? | क्या तुम लोगों के पास अच्छा कागज़ है ? |
| ५- | हाव्$^{3}$ रन्$^{2}$ पु$^{4}$ त्वो$^{1}$ । चे$^{4}$क ह्वा$^{4}$ त्वै$^{4}$ पु$^{2}$ त्वै ? | अच्छे लोग अधिक नहीं हैं । क्या यह बात सही है ? |

| | | |
|---|---|---|
| ६- | था$^{1}$ च्ये च्येषृ$^{4}$ क ह्राव्$^{3}$ श्ट्.वे$^{2}$-षङ् । | उसकी बड़ी बहिन एक अच्छी छात्रा है । |

## २. सामान्यतः "त" के साथ

| | | |
|---|---|---|
| १- | अ$^{2}$ क्वो$^{2}$ षृ$^{4}$ इ$^{2}$ क हन्$^{3}$ता$^{4}$-त क्वो$^{2}$। | रूस एक बहुत बड़ा देश है । |
| २- | था$^{1}$ थाय्$^{4}$थाय् च्यु$^{4}$ शि$^{3}$-ह्वान्$^{1}$ ताय्$^{4}$ हाव्$^{3}$ खान्$^{4}$त माव्$^{4}$च् । | उसकी पत्नी केवल सुन्दर टोप पहिनना पसंद करती है । |
| ३- | पु$^{2}$त्वै$^{4}$त षृ$^{4}$ था$^{1}$ पु$^{2}$ च.वो$^{4}$। | वह ग़लत काम नहीं करता है । |
| ४- | चे$^{4}$क हन्$^{3}$श्याव्$^{3}$त तुङ्$^{1}$शि च्याव्$^{4}$ष$^{2}$म्मा ? वो$^{3}$ पु$^{4}$ चृ-ताव्$^{4}$ । | इस छोटी सी चीज का क्या नाम है ? मैं नहीं जानता । |
| ५- | चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ मै$^{2}$यौ हन्$^{3}$त्वो$^{1}$ (त) ऋ$^{4}$पन्$^{3}$ रन्$^{2}$ (देखिए नोट ८-४) | चीन में अधिक जापानी लोग नहीं हैं । |
| ६- | मै$^{3}$ क्वो$^{2}$ यौ$^{3}$ पु$^{3}$ षाव्$^{3}$ (त) चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$रन्$^{2}$ (देखिए नोट ८-४) | अमरीका में चीनी लोग कम नहीं हैं । |

## ३. वही—लुप्त संज्ञा के बोध सहित

| | | |
|---|---|---|
| १- | नि$^{3}$ याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ ता$^{4}$त, याव्$^{4}$ माय्$^{3}$ श्याव्$^{3}$त ? | तुम बड़ा वाला खरीदना चाहते हो या छोटा वाला ? |
| २- | ता$^{4}$त फ्येन्$^{2}$इ, श्याव्$^{3}$त क्वै । | बड़ा वाला सस्ता है, छोटा वाला मँहगा है । |
| ३- | चे$^{4}$क हाव्$^{3}$ खान्$^{4}$त षृ$^{4}$ था$^{1}$त, | यह सुंदर दिखनेवाला, उसका |

| | | |
|---|---|---|
| | पु$^{4}$हाव्$^{3}$खान्$^{4}$त ये$^{3}$षृ$^{4}$ था$^{1}$त । | है, असुंदर दिखने वाला भी उसका है । |
| ४- | श्याव्$^{3}$ प्याव्$^{3}$ हाव्$^{3}$, ख$^{3}$षृ श्याव्$^{3}$ त क्वै$^{4}$ । | छोटी कलाई घड़ी अच्छी होती है लेकिन छोटी घड़ी कीमती होती है । |
| ५- | चे$^{4}$ चाङ्$^{1}$ ह्वाळ$^{4}$ षृ$^{4}$ शिन$^{1}$त, नै$^{4}$चाङ्$^{1}$ षृ$^{4}$ च्यु$^{4}$त । | यह चित्र नया है, वह पुराना है । |

## व्याकरण

८-१ विशेषता सूचक : चीनी वाक्य के शब्दविन्यास के नियमानुसार विशेषता-सूचक को सर्वदा अपने केन्द्रीय शब्द के पहले आना चाहिए या उस शब्द के पहले आना चाहिए जिसकी वह विशेषता बतलाता हैं । यह विशेषता-सूचक कोई एक शब्द, शब्द-समुदाय वाक्शैली अथवा वाक्यखंड हो सकता है ।

विशेषता सूचित करने में 'त' एक भूमिका अदा करता है; लेकिन हर विशेषण के साथ 'त' का प्रयोग नहीं होता । यहां हम 'त' के प्रयोग की कुछ विधियां बतायेंगे :—

(१) कुछ संज्ञाएं तथा सर्वनाम जिनका प्रयोग विशेषण के रूप में किया जाता है, अपने शब्दों के इतने अखंडनीय भाग होते हैं कि वे सब स्थायी शब्द-समूह बन जाते हैं । ऐसी दशा में सहायक शब्द 'त' का प्रयोग नहीं होता । जैसे :—

वो$^{3}$ फङ्$^{3}$यौ, निन् थाय्$^{4}$-थाय्, वो$^{3}$मेन हाय$^{2}$च्, आदि ।

(२) कुछ संज्ञाओं का प्रयोग इतना सार्वदेशिक है कि वे एक साथ मिलकर अविभाज्य स्थायी शब्दसमूह बन गये हैं और 'त' के प्रयोग की जरूरत नहीं होती; जैसे :—

फ़ान्$^{4}$-छयेन्$^{2}$ (भोजन के लिए पैसे), ख रन्$^{2}$ (अतिथि),

फ़ान्$^{4}$-च्वो$^{1}$ (खाने की मेज) क्वो$^{2}$-क$^{1}$ (राष्ट्रीय गीत)

जो संज्ञाएं निर्जीव पदार्थों की विशेषता प्रगट करती हैं उनके बाद 'त' का प्रयोग अवश्य होना चाहिये। जैसे :—वो$^{3}$-त ब्याव्$^{3}$, था$^{1}$-त-षू$^{1}$, षै$^{2}$त छयेन्$^{2}$ आदि। किसी मूल्य-सूचक विशेषता प्रगट करने वाले वाक्यांश के साथ 'त' का प्रयोग जरूरी है जैसे :— उ$^{3}$ माव$^{2}$ छयेन्$^{2}$-त थाङ्$^{2}$, इ$^{4}$ पाय्$^{3}$ ख्वाय्$^{4}$ छयेन्$^{2}$ त षू$^{1}$, आदि।

(३) स्थान-वाचक विशेषता-सूचक संज्ञा के साथ 'त' अक्सर प्रयुक्त नहीं होता। जैसे :—मै$^{3}$क्वौ$^{2}$ रन्$^{2}$, चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ पाव$^{4}$, ईङ$^{1}$क्वौ$^{2}$ फङ्$^{2}$यौ, आदि।

(४) विशेषण का खास तौर से शब्दांशिक विशेषणों का प्रयोग करते समय आम तौर से 'त' की जरूरत नहीं होती; जैसे :— ता$^{4}$ क्वो$^{2}$, हाव्$^{3}$ रन्$^{2}$' लाव्$^{3}$ रन्$^{2}$" लाव्$^{3}$ थाय्$^{4}$थाय।

संज्ञा और सर्वनाम की तरह कुछ विशेषण भी अपने केन्द्रीय शब्दों के इतने अखंड भाग हो गये हैं कि अब वे स्थायी शब्द-समूह बन गये हैं, जैसे,

ता$^{4}$ रन्$^{2}$ (प्राप्त-वयस्क, युवा, बालिग), श्याव्$^{3}$ रन्$^{2}$ (बुरा आदमी, बदमाश) श्याव्$^{3}$-हाय$^{2}$च़् (बच्चा), ता$^{4}$-क$^{1}$ (बड़ा भाई), ता$^{4}$च्ये$^{3}$ (बड़ी दीदी), आदि।

(५) जब विशेषण के पहले कोई क्रिया विशेषण विशेषतासूचक के रूप में प्रयुक्त होता है तो 'त' का प्रयोग सामान्यतः अपरिहार्य हो जाता है; जैसे :—

हन्$^{3}$ लाव्$^{3}$-त रन्$^{2}$, पुहाव्$^{3}$-त- हाय्$^{2}$च़्, हाव्$^{3}$-खान्-त ह्वाळ, मै$^{2}$-ई$^{4}$स्च़् त षू आदि।

८-२ यदि संदर्भ से यह स्पष्ट हो कि विशेष्य क्या है तो विशेष्य को छोड़ा जा सकता है, लेकिन विशेषण के पश्चात्

आने वाला 'त' किसी भी हालत में नहीं छोड़ा जा सकता, जैसे :—

चे$^{4}$ षृ$^{4}$ षै$^{2}$ त ? वो त  यह किसका है ? मेरा है ।

चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ षृ$^{4}$ चुङ$^{1}$-क्वो$^{2}$रन्$^{2}$ त  चीन चीनदेशवासियों का है ।

८-३ "त्वो$^{1}$" और "षाव्$^{3}$" यह दोनों बहुत ही प्रचलित विशेषण हैं लेकिन इनके प्रयोग में कुछ विशेषताएं हैं । विधेय के रूप में (तुलना के अर्थ में) इनमें से कोई भी प्रयुक्त हो सकता है और इनके पहले कोई भी क्रिया विशेषण आ सकता है; जैसे :— श्य.वे$^{2}$षङ् त्वो$^{1}$ श्येन्$^{1}$-षङ् षाव्, श्य.वे$^{2}$-षङ् हन् त्वो श्येन्$^{3}$-षङ् हन्$^{3}$ षाव् (तुलनात्मक)

लेकिन संज्ञा के विशेषतासूचक के रूप में वे अन्य विशेषणों से भिन्न हैं । हमें 'हन्$^{3}$ त्वो$^{1}$', 'हन्$^{3}$ षाव्$^{3}$' कहना चाहिए । हम ऐसा नहीं कह सकते कि 'त्वो$^{1}$ श्येन्$^{1}$-षङ् षृ$^{4}$ इन्$^{4}$-तु$^{4}$ रन्$^{2}$,' इसकी अपेक्षा हमें इस प्रकार कहना चाहिये :—'हन्$^{2}$ त्वो$^{1}$ श्येन$^{1}$-षङ् षृ$^{4}$ इन$^{4}$-तु$^{4}$ रन्$^{2}$ । एक और बात ध्यान में रखनी चाहिए कि 'हन्$^{3}$ त्वो$^{1}$' और 'हन्$^{3}$ षाव्$^{3}$' के बाद 'त' का प्रयोग वैकल्पिक है, जैसे :—हन$^{3}$-त्वो$^{1}$ (त) रन$^{2}$, पु$^{4}$ षाव्$^{3}$ (त) तुङ्$^{1}$-शि, आदि । लेकिन हम 'त्वो$^{1}$' त रन्$^{2}$' षाव्$^{3}$-त तुङ्$^{1}$-शि' इत्यादि कभी नहीं कह सकते ।

८-४ यौ$^{3}$ - 'यौ$^{3}$' का अर्थ 'के पास होना' है लेकिन इससे कोई व्यापार प्रगट नहीं होता । इससे स्वामित्व का सम्बन्ध व्यक्त होता है और इसका कर्त्ता हमेशा कोई प्राणिवाचक संज्ञा या सर्वनाम होता है; जैसे :—'वो$^{3}$ यौ$^{3}$ षू$^{3}$' मेरे पास किताब है; 'था$^{1}$ मै$^{2}$यौ पि$^{3}$' उसके पास कलम नहीं है ।

लेकिन अगर हम यह बताना चाहें कि किसी स्थान पर कितने प्राणी अथवा वस्तुएं हैं, या किसी निश्चित अवधि में कितनी छोटी

इकाइयां हैं तो भी यौ का प्रयोग होता है। ऐसी दशा में स्थान-बोधक शब्द अथवा शब्द समूह कर्त्ता होता; जैसे :—

इन्$^{1}$- तु$^{4}$ ये$^{3}$ यो$^{3}$ हाव्$^{3}$ प्याव्$^{3}$—भारत में भी अच्छी घड़ियां मिलती हैं।

वो$^{3}$मन श्.श्वे$^{2}$ श्याव् यौ$^{3}$ हन्$^{3}$ त्वो$^{1}$ श्.श्वे-षङ्—हमारे विद्यालय में बहुत छात्र हैं।

अगर 'यौ$^{3}$' के पहले किसी कर्त्ता का प्रयोग न हो तो इसका व्यवहार अकर्तृक रूप में होता है और इसका अनुवाद 'है' या 'था' होता है, अंग्रेजी में इसका अनुवाद 'देयर इज (वाज)' 'देयर आर (वेर)' होता है अर्थात् 'यौ$^{3}$' वाक्य के आरम्भिक अर्थ में प्रयोग होता है :—यथा 'यौ$^{3}$ ई$^{2}$क रन्$^{2}$-कोई एक आदमी था (है)।

८-५ मैं$^{2}$-यौ$^{3}$: 'यौ$^{3}$' का निषेधार्थक रूप 'मैं$^{2}$ है, मैं$^{2}$ यौ$^{3}$' हमेशा 'मैं$^{2}$' के रूप में संक्षिप्त किया जा सकता है जब भी वह क्रिया या कर्म के पहले प्रयुक्त हो; जैसे :—

वो$^{3}$ मैं$^{2}$ छयेन्$^{2}$—मेरे पास पैसे नहीं हैं।

था$^{1}$ मैं$^{2}$ लाय्$^{3}$—वह नहीं आया।

लेकिन जब 'मैं$^{2}$ यौ$^{3}$' का प्रयोग किसी प्रश्न का उत्तर देने के लिए अकेले किया जाए तो इसे कभी भी संक्षिप्त नहीं करना चाहिये; जैसे :—

था$^{1}$ यौ$^{3}$ छयेन्$^{2}$ मैं$^{2}$ यौ ? उसके पास पैसे हैं या नहीं ?

मैं$^{2}$ यौ$^{3}$—नहीं ?

नोट : चीनी भाषा में ग, ज, द, ब और घ, झ, ध, भ, ये ध्वनियां नहीं हैं। लेकिन उच्चारण करते समय ध्वनि संधि के फल-स्वरूप 'त' का 'द' और 'क' का 'ग' जैसे उच्चारण भी होता है, विशेषतया मापक शब्द 'क' और विशेषतासूचक 'त' का।

# पाठ-९

वो$^3$ यौ$^3$ ल्याङ्$^3$क चुङ्$^1$ ववो$^2$ फङ्$^2$यौ। इ$^2$क शिङ्$^4$चाङ्$^1$इ$^2$क शिङ्$^4$ छन्$^2$। शिङ्$^4$ चाङ्$^1$त ने$^4$-क फङ्$^2$यौ यौ$^3$ ल्याङ्$^3$क न्य़ू$^3$-अळ। था$^1$मन् तौ$^1$ हन्$^2$छ़ूङ्$^1$-मिङ्।

मेरे दो चीनी मित्र हैं, एक का नाम चाङ् और एक का छन् है। जिसका नाम चाङ् है उसकी दो पुत्रियाँ है। दोनों बहुत प्रतिभाशाली (बुद्धिमान) हैं।

चाङ्$^1$ श्येन्षङ् हन्$^3$ ह्वै$^4$ह्‌वा$^4$ ह्‌वाळ$^4$। था$^1$ह्वा$^4$त ह्वाळ$^4$ रन्$^2$रन्$^2$ तौ$^1$शि$^3$ह्वान्$^1$। ता$^1$ श्याव्$^3$च्ये ये$^3$ श्याङ्$^3$ श्य़वे$^2$ ह्वा$^4$ ह्वाळ$^4$। था$^1$ ष्वो$^1$ "पा$^4$पा, ह्वा$^4$ ह्वाळ$^4$ च़वै यौ$^3$इ$^4$स्च़्। वो$^3$ श्याङ्$^3$ श्य़वे$^2$ इ त्याळ$^3$। निन्$^2$ नङ्$^2$ च्याव्$^1$ वो$^3$ मा ?" था$^1$ फ़ु$^4$ छिन् ष्वो$^1$: "वो$^3$ ह्‌वा$^4$त पु$^4$ हाव्$^3$। यौ$^3$इ$^2$वै$^4$छन्$^2$श्येन्$^2$षङ्, था$^1$ ह्‌वा$^4$त हन्$^3$ हाव्$^3$। नि$^3$ छिङ्$^3$ था$^1$ च्याव्$^1$ नि$^3$, पु$^4$ हाव्$^3$ मा ?

श्री चाङ् चित्रकला जानते हैं। प्रत्येक व्यक्ति उनके चित्रों को पसंद करता है। बड़ी पुत्री भी चित्रकारी सीखना चाहती थी। वह बोली "पिताजी, चित्रकारी अत्यधिक दिलचस्प है। मैं तनिक सीखना चाहती हूँ। क्या आप मुझे सिखा सकेंगे ?" उसके पिता बोले: "मैं अच्छी चित्रकारी नहीं करता। यहाँ एक छन् महाशय हैं वे बहुत अच्छी चित्रकारी करते हैं। तुम उनसे सिखाने के लिए पूछो। ठीक है न ?"

अळ$^4$ श्याव्$^3$च्ये ष्वो$^1$ चुङ्$^1$-क्वो$^2$ श्ट्.वे$^2$षङ् च्.वै$^4$आय्$^4$ श्ट्.वे$^2$त षृ$^4$इङ्$^2$ वेन्$^1$। था$^2$ श्याङ्$^3$ च्याव् था$^1$मन्, ख$^3$-षृ था$^1$त इङ्$^1$ वेन्$^2$ पु$^2$ थाय्$^4$ हाव्$^3$। था$^1$छिङ्$^3$था$^1$ मु$^3$छिन् च्याव्$^1$ था$^1$। था$^1$ मु$^3$ छिन् ष्वो$^1$: "वो$^3$त इङ्$^1$वेन्$^2$ ये$^3$ पु$^2$ थाय्$^4$ हाव्$^3$। च्.वै$^4$ हाव्$^3$, नि$^3$ छिङ्$^3$ च्याव्$^1$ इङ्$^1$वेन्$^2$त ने$^4$वै वाय्$^4$क्वो$^2$ श्येन्$^1$षङ् च्याव्$^1$नि$^3$।"

दूसरी पुत्री कहती है कि चीनी छात्र अधिकतम अंग्रेजी का अध्ययन करना पसंद करते हैं। वह उन्हें पढ़ाना चाहती है। लेकिन उसकी अंग्रेजी बहुत अच्छी नहीं है। उसने अपनी मां से कहा कि उसे पढ़ा दे। उसकी माँ बोली: "मेरी अंग्रेजी भी ज्यादा अच्छी नहीं है। सबसे ज्यादा अच्छी बात तुम्हारे लिए यह है कि तुम उन विदेशी सज्जन से पढ़ाने को कहो जो अंग्रेजी पढ़ाते हैं।"

**नये शब्द**

**मा०**

—श्ये$^1$ कुछ

—वै$^4$ (व्यक्तियों के लिये नम्रताबोधक)

**सं०**

| | |
|---|---|
| अळ$^2$च्. | बेटा, पुत्र |
| न्.यू$^3$ अळ | बेटी, पुत्री |

**क्रि०**

| | |
|---|---|
| श्याङ्$^3$ | सोचना, बारे में सोचना, इच्छा करना (सहायक क्रिया--विचार करना, योजना बनाना, चाहना) |
| न्येन्$^4$ | पढ़ना (उच्चारण करके), पढ़ाई करना |
| च्याव्$^1$ | पढ़ाना |
| ह्.वा$^4$ | चित्रकारी करना |
| ह$^1$ | पीना |

**सं०** **क्रिया-कर्म (क्रि० क०)**

इङ्$^{1}$ वेन्$^{2}$ अंग्रेजी भाषा न्येन्$^{4}$ षू$^{1}$ पढ़ाई करना, स्कूल जाना
छा$^{2}$ चाय
ष्वै$^{3}$ पानी, जल च्याव्$^{1}$ षू$^{1}$ अध्यापन करना।
च्यु$^{3}$ मदिरा, शराब

**क्रि० वि०**

च़्वै अधिकतम, तम
छाङ्$^{2}$ (छाङ्$^{2}$) प्रायः, हमेशा

**वि०**

नान्$^{2}$ कठिन होना
रुङ्$^{2}$इ आसान होना, सरल
छ़ुङ्$^{1}$ मिङ् बुद्धिमान होना, चालाक
हाव्$^{3}$ थिङ्$^{1}$ सुनने में अच्छा

## उदाहरणमाला

**(क) सामान्य वाक्यों में वाक्य-खंड (प्रायः 'तौ$^{1}$' के साथ)**

**नमूने :**

(१-५) नङ्$^{2}$ खान्$^{4}$ षु$^{1}$त रन्$^{2}$तौ$^{1}$ नङ्$^{2}$ श्ये$^{3}$ च़्$^{4}$ मा ?

क्या जो पढ़ सकते हैं, वे लिखना भी जानते हैं ?

(६-१०) था$^{1}$ ष्वो$^{1}$त ह्वा$^{4}$ च़्वै$^{4}$ यौ$^{3}$ इ$^{4}$ स्च्

उसकी कही बात अत्यन्त मज़ेदार होती है ।

१- ह्वै$^{4}$ ष्वो$^{1}$ चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ ह्वा$^{4}$त चीनी भाषा बोल सकने वाले
मै$^{3}$क्वो$^{2}$ रन्$^{2}$ पु$^{4}$षाव्$^{3}$, ख$^{3}$षृ अमरीकी कम नहीं हैं । लेकिन

| | | |
|---|---|---|
| | ह्.वै४ श्ये३ चुङ्१क्वो२च्.४त पु४त्वो१ । | बहुत कम (अमरीकी) चीनी अक्षर लिख सकते हैं । |
| २- | आय्४ ह१ च्यु३त रन्२ छाङ्२ छाङ्२ मै२ छ्येन्२ । | शराब पीना पसंद करने वालों के पास अक्सर पैसा नहीं होता । |
| ३- | न्येन्४षु१त तौ१षृ३श्य.वे२षङ् मा ? | क्या पढ़ने वाले सब विद्यार्थी होते हैं ? |
| ४- | च्.वो४ माय्३माय्त तौ१ यौ३ छ्येन्२ मा ? | क्या सब व्यापारी धनी हैं ? |
| ५- | शि३ ह्वान् था१न्यू३ अळ त रन्२ पु४षाव् | बहुत लोग उसकी पुत्री को पसंद करते हैं । |
| ६- | था१ ष्वो१ त ह्वा४ नि३ तौ१ तुङ्३ मा ? | उसकी सारी बात क्या आप समझते हैं ? |
| ७- | वो३ हन्३ आय्४ खान४ था१ च्.वो४त षू१ । | उसकी लिखी हुई किताबें पढ़ना मैं पसंद करता हूं । |
| ८- | नि३मन् न्येन्४त षू१ नान्२ पुनान्२ ? | आप जो किताब पढ़ रहे हैं क्या वह कठिन है ? |
| ९- | वो३ ष्वो१त त्वै४ पु२ त्वै४ । | मैं जो कहता हूँ वह ठीक है या नहीं ? |
| १०- | था१मन् छाङ्४ त षृ४ ष२म्मा कळ१ । | वे लोग कौन सा गीत गा रहे हैं ? |

(ख) विशेष प्रकार के वाक्यों में वाक्यखंड (हमेशा निश्चयवाचक शब्द के साथ)

**नमूने :**

(१-४ ) छाङ्$^{4}$ कळ$^{1}$त ने$^{4}$क रन्$^{2}$शिङ्$^{4}$ लि$^{3}$ ।

गाने वाले व्यक्ति का नाम ली है ।

(५-८ ) था$^{1}$ छाङ्$^{4}$त ने$^{4}$श्ये कळ$^{1}$ चन्$^{1}$ हाव्$^{3}$ थिङ्$^{1}$ ।

वह जो गीत गा रहा है वह सचमुच मधुर है ।

(९-१०) ने$^{4}$क माय्$^{4}$ थाङ्$^{2}$त षृ श्याङ्$^{1}$श्या रन्$^{2}$ ।

वह मिठाई बेचने वाला व्यक्ति ग्रामीण है ।

| | | |
|---|---|---|
| १- | च्याव्$^{1}$ इङ्$^{1}$वेन्$^{2}$त नेवै$^{4}$ श्याव्$^{3}$ च्ये शिङ्$^{4}$ छन्$^{2}$ । | अंग्रेजी पढ़ाने वाली कुमारी महिला का नाम छन् है । |
| २- | छिङ्$^{3}$ नि$^{3}$ छृ$^{1}$फ़ान्$^{4}$त नेवै श्येन्$^{1}$षङ् षृ$^{4}$पुषृ चाङ्$^{1}$ श्येन्$^{1}$षङ् ? | तुम्हें भोजन पर निमंत्रित करने वाले महाशय क्या मि० चाङ् है ? |
| ३- | छाङ्$^{4}$ कळ$^{1}$त नेश्ये हाय्$^{2}$च्. तौ षृ वो$^{3}$त श्य्.वे$^{2}$षङ् । | गाने वाले वे सब बालक मेरे छात्र हैं । |
| ४- | वो$^{3}$याव्$^{4}$ खान्$^{4}$ नि$^{3}$ माय्$^{3}$त नेक शिन्$^{1}$ पि$^{3}$ । | मैं तुम्हारी खरीदी हुई उस नई कलम को देखना चाहता हूँ । |
| ५- | वो$^{3}$ श्येन्$^{4}$चाय्$^{4}$ ताय्$^{4}$त चेक माव्$^{4}$च्. थाय्$^{4}$ नान्$^{2}$ खान्$^{4}$ । | यह टोप जो मैं अभी पहने हुए हूँ दिखने में बहुत खराब है । |
| ६- | था$^{1}$ ष्वो$^{1}$त नेश्ये ह्वा$^{4}$ पु$^{1}$ त्वै$^{4}$ । | उसकी कही वे बातें सही नहीं हैं । |
| ७- | निन्$^{2}$त न्य्.$^{3}$अळ श्ये$^{3}$त नेश्ये च्.$^{4}$चन्$^{1}$ हाव्$^{3}$ । | आपकी पुत्री द्वारा लिखे हुए वे अक्षर सचमुच सुन्दर हैं । |
| ८- | ने$^{4}$क माय्$^{4}$ पाव्$^{4}$त श्येन्$^{4}$ चाय्$^{4}$ हन्$^{3}$ यौ$^{3}$छ्येन्$^{2}$ । | समाचारपत्र का वह व्यापारी अब बहुत धनी है । |

९- ने$^{4}$ ल्याङ्$^{3}$ क च़वो$^{4}$फ़ान्$^{4}$त, इ$^{2}$क च्याव्$^{4}$ लाव्$^{3}$ चाङ्, इ$^{2}$क च्याव्$^{4}$ लाव्$^{3}$ लि$^{3}$।

उन दो खाना बनानेवालों में से एक का नाम लाव् (वृद्ध) चाङ् है और एक का नाम लाव् (वृद्ध) ली है ।

## द्रुत-पाठ

हाय्$^{2}$च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{1}$मिङ्

श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{1}$ मिङ्

ने$^{4}$क श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{1}$ मिङ्

न्येन्$^{4}$ षू$^{1}$त नेक श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$ च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{1}$मिङ्

न्येन्$^{4}$ चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ षु$^{1}$त नेक श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{2}$मिङ्

न्येन्$^{4}$ चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$ षू$^{1}$त ने ल्याङ्$^{3}$ क श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च़् हन्$^{3}$ छ़ूङ्$^{1}$ मिङ्

न्येन्$^{4}$ चुङ्$^{1}$ क्वो$^{2}$षु$^{1}$त ने ल्याङ्$^{3}$क श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च़् चन्$^{1}$ छ़ूङ्$^{1}$मिङ्

## व्याकरण

९-१ चीनी भाषा में विशेषता-सूचक वाक्यखंड आम विशेषण जैसे ही कर्त्ता के पहले प्रयोग किया जाता है । लेकिन इसे कर्त्ता से जोड़ने के लिये 'त' का प्रयोग होना ही चाहिये । यह वाक्यखंड मुख्य रूप से क्रिया और विशेषण दोनों से ही बनता है तथा उद्देश्य और विधेय दोनों ही स्थान पर प्रयुक्त हो सकता है। अंग्रेज़ी में इसका अनुवाद 'हु, 'हुइच' 'दैट' आदि से होता है और वाक्यखंड कर्त्ता के बाद आता है । लेकिन हिंदी में इसका प्रयोग चीनी भाषा की तरह ही होता है । उदाहरण के तौर से 'कल आने वाला आदमी' चीनी भाषा में 'च़वो$^{2}$-श्येन् लाय$^{2}$-त रन्$^{2}$' (कल आने वाला आदमी) । चालू हिन्दी

भाषा में इसे इस तरह भी कहते हैं —'वह आदमी जो कल आया था', अंग्रेजी—दि मैन हु कैम एसटर डे। ष्वो$^{1}$ ह्वा$^{4}$ त रन्$^{2}$—बातें करता हुआ आदमी, (अथवा जो आदमी बातें कर रहा है) । था$^{1}$ ष्वो$^{1}$-त ह्वा$^{4}$—उसकी कही हुई बातें (अथवा जो बातें उस कहनीं)— दि थींग्स (हुइच्) हि सेज़। 'चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ ह्वा$^{4}$ हाव्$^{3}$ त रन्$^{2}$—चीनी भाषा में निपुण व्यक्ति (अथवा जो चीनी अच्छी तरह जानता हो ।

९-२ अगर वाक्यखंड निश्चयवाचक और संख्यावाचक शब्द के साथ प्रयुक्त हो तो वाक्यखंड पहले आता है ।

(१) ने$^{4}$क रन्$^{2}$—वह आदमी,

ष्वो$^{1}$-ह्वा$^{4}$-त ने$^{4}$क रन्$^{2}$—बातों में लगा हुआ वह आदमी, (अथवा वह आदमी जो बातें कर रहा है ) ।

(२) ने$^{4}$-वै$^{4}$ श्येन्$^{1}$षङ्—वह अध्यापक ।

च्याव$^{4}$ चुङ्$^{1}$-वेन्$^{2}$-त-ने$^{4}$-वै श्येन्$^{1}$षङ्—चीनी भाषा पढ़ाने वाला वह अध्यापक (अथवा वह अध्यापक जो चीनी पढ़ाते हैं)

(३) चे$^{4}$ ल्याङ्$^{3}$क हाय्$^{2}$-च्—ये दो बच्चे ।

न्येन्$^{4}$-षु$^{1}$-त-चे$^{4}$-ल्याङ्$^{3}$क हाय्$^{2}$ च्—पढ़ने वाले ये दो बच्चे, (अथवा ये दो बच्चे जो पढ़ाई करते हैं )। अंग्रेजी में उपरोक्त निश्चयवाचक शब्दों का अनुवाद 'दि' से होता है, 'दॅट' या 'दोज़, से नहीं ।

९-३ कुछ विशेषता-सूचक वाक्यखंड ऐसे हैं जो कोई व्यापार या अवस्था बताते हैं और उनके अंत में 'त' होता है । ऐसे वाक्यखंड संज्ञा के स्थान पर प्रयुक्त होकर संज्ञा का कार्य संपन्न करते हैं; जैसे :—माय्$^{4}$-षु$^{1}$-त—पुस्तक बेचने वाला

च़वो४-माय्३ माय् त—व्यापारी

माय्४-पाव्४-त—अखबार वाला

च़वो४ फ़ान्४-त—पाचक (खाना बनाने वाला)

संज्ञा की तरह इनके साथ निश्चयवाचक या संख्यावाचक शब्द का प्रयोग हो सकता है; जैसे—ने४-क माय्४पाव्४ त शिङ्४ चाङ्१ —उस अखबार वाले का नाम मि० चाङ् है।

था१मन यौ३ ल्याङ्३क च़वो४-फ़ान४त—उसके पास दो पाचक हैं। यह बताना जरूरी है कि उपरोक्त शब्द बोलचाल की भाषा में ज्यादा प्रयुक्त होते हैं। वैसे इनके औपचारिक प्रयोग के लिये दूसरे शब्द भी हैं :—जैसे :—'च़वो४-फ़ान्४-त' के लिये दूसरे शब्द हैं 'छु२-च़्', और 'च़वो४-माय३-माय-त' के लिये 'षाङ्१रन्२ है।

६-४ क्रिया का प्रयोग द्विरुक्ति करके भी किया जाता है। चीनी भाषा में क्रिया की द्विरुक्ति से लघु तथा शीघ्रता का भाव प्रकट होता है। कुछ परिस्थितियों में क्रिया की द्विरुक्ति कोई अनौपचारिक या निरुद्देश्य व्यापार भी प्रगट कर सकती है। एक शब्दांशिक क्रिया को द्विरुक्ति करते समय दोनों के बीच 'इ१' (एक) का प्रयोग कर सकते हैं। उदाहरण :

खान्४ खान्४ या खान्४ इ खान्४—एक झलक देखना या पढ़ना।

श्याङ्३ श्याङ्३ या श्याङ्३ इश़्याङ्३—विचार करना, सोचना

वेन्४-वेन्४ या वेन्४ इ वेन्४—पूछना

# पाठ-१०

| | | |
|---|---|---|
| क- | लि3 श्येन्1षङ्, निन्2च्या1 चाय़् ना3 ळ ? | ली महोदय, आपका घर कहाँ है ? |
| ख- | चाय़् नान्2चिङ्1 । | नानकिङ में । |
| क- | चाय़् छङ्1लि3थौ मा ? | क्या शहर के अन्दर है ? |
| ख- | पु4, चाय़् छङ्2 वाय़्4 थौ । | नहीं, शहर के बाहर । |
| क- | छङ्2 वाय़्4थौ ष2म्मा ति4-फाङ् ? | शहर के बाहर किस स्थान पर है ? |
| ख- | छङ्3 वाय़्4थौ यौ3 इ2क श्ऱ्वे4 श्याव्2। वो3मन् च्या1 च्यु4 चाय़् ने4 क श्ऱ्वे2-श्याव्4 हौ4थौ । | शहर के बाहर एक स्कूल है । हमारा घर स्कूल के पीछे की ओर है । |
| क- | निन्2 चाय़् ने4क श्ऱ्वे2-श्याव्4 लि च्याव्1षु1 मा ? | क्या आप उस स्कूल में पढ़ाते हैं ? |
| ख- | पु4 । वो3 षृ4क च्ऱ्वो4 माय़्3-माय त । | नहीं, मैं एक व्यापारी हूँ । |
| क- | नि3मन् त फु4च्. चाय़् ना3ळ ? | आपकी दुकान कहाँ है ? |
| ख- | चाय़् छङ्2 लि3 थौ । वो3- | शहर के अन्दर । हमारी दुकान |

| | | |
|---|---|---|
| | मन् त फु$^{4}$ च्‌् हन्$^{3}$ श्याव्$^{3}$ । | बहुत छोटी है । |
| क- | निन्$^{2}$ थाय्$^{4}$ ख$^{4}$ छि । निन्$^{2}$ छाङ्$^{2}$ चाय् च्या$^{1}$ छू$^{1}$ फ़ान्$^{4}$ मा ? | आप बहुत नम्रता दिखा रहे हैं । आप क्या अक्सर घर पर भोजन करते हैं ? |
| ख- | वो$^{3}$ पु$^{2}$ चाय् च्या$^{1}$ छू । | नहीं, मैं घर पर भोजन नहीं करता । |
| क- | वै$^{4}$ ष$^{2}$म्मा ? | क्यों ? |
| ख- | इन्$^{1}$वैं फु$^{4}$च्‌् लित षृ थाय्$^{4}$ त्वो$^{1}$ । | क्योंकि दुकान में बहुत काम रहता है । |
| क- | निन्$^{1}$ चाय् ना$^{3}$ळ छू$^{1}$ फ़ान्$^{4}$ ? | आप भोजन कहां करते हैं ? |
| ख- | वो$^{3}$मन् फु$^{4}$ च्‌् छ्येन्$^{2}$थौ यौ$^{3}$ इ$^{2}$क श्याव्$^{3}$ फ़ान्$^{4}$क्वा$^{3}$-ळ । वो$^{3}$ छाङ्$^{2}$ चाय् ना$^{4}$-ळ छू$^{1}$फ़ान्$^{4}$ । | हमारी दुकान के सामने एक छोटा जलपान-गृह है । मैं अक्सर वहीं भोजन करता हूँ । |

## नये शब्द

**गतिशील क्रि० वि०**

| | |
|---|---|
| वै$^{4}$ ष$^{2}$म्मा | क्यों ? (किस कारण से) |
| इन्$^{1}$ वै | क्योंकि, कारण से |

**सं०**

| | |
|---|---|
| षाङ्$^{4}$ थौ | ऊपर |
| श्या$^{4}$ थौ | नीचे |
| लि$^{3}$ थौ | अन्दर |
| वाय$^{4}$ थौ | बाहर |

**सं०**

| | |
|---|---|
| ऊ$^{1}$ च्‌् | कमरा |
| ति$^{4}$फ़ाङ | स्थान |
| छङ्$^{2}$ | शहर |
| इ्वे$^{2}$श्याव्$^{4}$ | स्कूल |
| फु$^{4}$ च्‌् | दुकान |
| फु$^{4}$ | भण्डार, दुकान |
| फ़ान्$^{4}$ क्वाळ$^{3}$ | जलपान-गृह, रेस्टोरेंट |

छयेन्² थौ सामने

हौ⁴ थौ पीछे

ति³ श्या नीचे

च⁴ ळ यहां

ना⁴ ळ वहां

ना³ ळ कहां ?

च्या¹ घर, परिवार

फ़ाङ्² च्. मकान, इमारत

लौ² कई तल्ले की इमारत

लौ²षाङ् ऊपर के तल्ले पर

क्रि०

चाय्⁴ पर होना, अंदर होना (अव्यय—पर, अन्दर)

स० श०

न (सकारात्मक वाक्यों में कार्य चलते रहना सूचित करने वाला शब्द)

## उदाहरणमाला

**(क)-'यौ' के पहले स्थान-सूचक संज्ञाएं—अस्तित्व सूचित करने के लिए**

नमूना : **स्थान यौ संज्ञा**

| | |
|---|---|
| च्वो¹ च्. षाङ् यौ³ षु¹ | मेज़ के ऊपर पुस्तकें हैं। |
| १- छङ्² बाय्⁴ थौ मै²यौ³ फ़ान्⁴ क्वाळ³। | शहर के बाहर कोई जलपान-गृह नहीं है। |
| २- च्.वो¹च्. ति³ श्या यौ³ पु-षाव³ तुङ्¹शि। | मेज़ के नीचे चीज़ें कम नहीं (काफी) हैं। |
| ३- च्या¹लि यौ³ रन्² मै²-यौ³ ? | क्या घर में कोई है ? |
| ४- नि³मन् च्या¹ लि यौ³ त्वो¹-षाव् रन्² ? | आपके परिवार में कितने व्यक्ति हैं ? |
| ५- नि³ मन् श्.ख्वे² श्याव्⁴ यौ³ चि³ वै⁴ श्येन्¹ षङ् ? यौ³ त्वो¹षाव् श्.वे²षङ् ? | तुम्हारे स्कूल में कितने अध्यापक हैं ? कितने विद्यार्थी हैं ? |

| | | |
|---|---|---|
| ६- | चुङ्१ क्वो२त श्याङ्१श्या यौ3 श्ट्वे२ श्याव्४ मै२ यौ3 ? | क्या चीन के ग्रामीण इलाकों में स्कूल है ? |
| ७- | ना3ळ यौ3 फान्४ क्वा3 ळ ? | जलपानगृह कहां है ? |

(ख)-स्थान-सूचक संज्ञाओं के साथ 'चाय्४'-स्थान सूचित करने के लिए

| नमूना : सं० | चाय्४ स्थान | |
|---|---|---|
| वो3 मन् च्या१ | चाय् छङ्२ वाय्४थौ | हमारा घर शहर के बाहर है । |
| नि3 मन् त फु४ च् | चाय् ना3 ळ ? | आप की दुकान कहाँ है ? |

| | | |
|---|---|---|
| १- | वौ3 मन् श्याङ्३ माय्3 त ने४ फ़ाङ्२च् चाय् श्याङ्१-श्या । | वह मकान गाँव में है जिसे हम खरीदने की सोच रहे हैं । |
| २- | हाय्२च् तौ१ चाय वाय्४-थौ न । | सब बालक बाहर हैं । |
| ३- | चाङ्१ श्येन्षङ् पु२ चाय् च४-ळ, था१ चाय् वाय१ क्वो२ । | मि० चाङ् यहाँ नहीं हैं, वे विदेश में हैं । |
| ४- | था१ मन् तौ१ चाय् लौ२ षाङ् न । श्या४ थौ४मै२ यौ रन्२ । | वे सब ऊपर की मंज़िल में हैं, नीचे कोई नहीं है । |
| ५- | श्येन्१ षङ् चाय४ च्या१ मा ? चाय्४ च्या१ । | क्या महाशय घर पर हैं ? हां । |
| ६- | वो3 त पि3 चाय् ना3 ळ ? चाय् च४ ळ न । | मेरी कलम कहां है ? यहां हैं । |
| ७- | षै२ चाय् छयेन्१थौ त ऊ१-च् लि ? | सामने के कमरे में कौन है ? |

### (ग) अव्यय के रूप में 'चा़य[4]'—मुख्य कार्य के लिए सहायक

| | | |
|---|---|---|
| १- | था[1]मन् चा़य ने[4] क ऊ[1] च्.-लि छू[1]फ़ान्[4] न । | वे उस कमरे में भोजन कर रहे हैं । |
| २- | हाय्[2] च्. मन् तौ[1]चा़य् छङ्[2]-लि[3]थौ न्येन्[4] षु[1] । | बालक शहर के अन्दर के स्कूल में पढ़ते हैं । |
| ३- | निन्[3] चा़य् ना[3] ळ च.यो[4] षृ[4] ? चा़य् नान्[2] चिङ् । | आप कहां क्या काम करते हैं ? नानकिङ् में । |
| ४- | निन्[2] चा़य् नान्[2]चिङ्[1] च.वो ष[2]म्मा ? | आप नानकिङ् में क्या काम करते हैं ? |
| | वो[3] चा़य् नाळ[4] च्याव्[1] षू[1] । | मैं वहां अध्यापन करता हूं । |
| ५- | छिङ्[3] निन्[2] चा़य् वो[3] मन् च्या[1]लि छू[1] इत्या[3]ळ तुङ्[1]शि । | (कृपया) हमारे घर में कुछ जलपान कीजिए । |
| ६- | नि[3] श्येन्[4] चा़य्[4] नै[3] क फु[4]-च्. च.वो[4] षृ[4] ? | आजकल आप किस दुकान में काम करते हैं ? |

### (घ) स्थान-सूचक संज्ञाओं के साथ कुछ और वाक्य

| | | |
|---|---|---|
| १- | पाव्[4] षाङ् श्वो[1] ष[2]म्मा ? | समाचार-पत्र क्या कहता है ? |
| २- | निन्[2] षृ ना[3] ळ त रन्[2] ? | आप कहां के रहने वाले हैं ? |
| ३- | च.वो[1] च्. ति[3] श्यात् तुङ्[1]-शि तौ[1] षृ षै[2] त ? | मेज़ के नीचे की चीजें किसकी हैं ? |
| ४- | फु[4]च्. छयेन्[2]थौ त नै[4]वै श्येन्[1] षङ् शिङ्[4] चाव्[4] । | स्टोर के सामने वाले व्यक्ति का नाम चाओ है ? |
| ५- | वो[3]मन् चेक श्ये.वे[2]श्याव्[4] लित श्ये.वे[2]षङ्, इ पान्[4] षृ न्यु.[3] त । | हमारे स्कूल में आधे विद्यार्थी महिलाएं हैं । |

| | | |
|---|---|---|
| ६- | च$^{4}$ ळ त रन्$^{2}$ पु छाङ्$^{2}$ खान्$^{4}$ पाव्$^{4}$ । | यहां के लोग बहुधा समाचार पत्र नहीं पढ़ते । |
| ७- | फ़ाङ्$^{2}$ च़ हौ$^{4}$ थौ$^{4}$ त ने$^{4}$ क छि$^{4}$ छ$^{1}$ षृ नि$^{3}$ त मा ? षृ । | मकान के पीछे वाली गाड़ी (कार) क्या आपकी है ? हां ? |

## द्रुत-अभ्यास

वो$^{3}$ त प्याव्$^{3}$ चाय् ना$^{3}$ ळ ?

वो$^{3}$ ने$^{4}$क प्याव्$^{3}$ चाय् ना$^{3}$ ळ ?

वो$^{3}$ त ने क प्याव्$^{3}$ चाय् ना$^{3}$ ळ ?

चाय् इ$^{3}$च् षाङ्

निन्$^{2}$ त प्याव्$^{3}$ चाय इ$^{3}$च् षाङ्

निन्$^{2}$ ने क प्याव्$^{3}$ चाय् इ$^{3}$च् षाङ्

निन्$^{2}$ त ने क प्याव्$^{3}$ चाय् इ$^{3}$ च् षाङ्

चाय नै$^{3}$ क इ$^{3}$ च् षाङ् ?

चाय ने$^{4}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$चषाङ्

चाय नै$^{3}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$ च् षाङ् ?

चाय हौ$^{4}$ थौ ने क ता$^{4}$ इ$^{3}$ च् षाङ्

चाय् ऊ$^{1}$ च़ हौ$^{4}$ थौ त ने$^{4}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$ च् षाङ्

निन्$^{2}$ त प्याव्$^{3}$ चाय् ऊ$^{1}$ च़ हौ$^{4}$ थौ त नै$^{4}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$ च् षाङ्

निन्$^{2}$ ने$^{4}$ क प्याव्$^{3}$ चाय् ऊ$^{1}$ च़ हौ$^{4}$ थौत ने$^{4}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$ च्-षाङ्

निन्$^{2}$ त ने$^{4}$ क प्याव्$^{3}$ चाय् ऊ$^{1}$ च़ हौ$^{4}$ थौ त ने$^{4}$ क ता$^{4}$ इ$^{3}$-च् षाङ्

## व्याकरण

१०-१ स्थानवाचक संज्ञा : चीनी भाषा में कुछ संज्ञाओं का प्रयोग केवल स्थान सूचित करने के लिये किया जाता है; जैसे, लि$^{3}$थौ (लि$^{3}$प्येळ)—अन्दर, छ्येन्$^{2}$थौ (छ्येन्$^{2}$प्येळ)—

सामने, 'चळ४'—यहां; षाङ्४थौ (षाङ्४प्येळ)—ऊपर; इत्यादि अन्य संज्ञाओं की तरह स्थानवाचक संज्ञाओं का प्रयोग भी **कर्त्ता** के रूप में हो सकता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| षाङ्४थौ यौ3षू | ऊपर किताब है। |
| लि3थौ यौ3रन्२ | अन्दर आदमी है। |

**कर्म** के रूप में :—

| | |
|---|---|
| श्य्.वे२षङ् तौ१ चा.य् वाय्थौ | सभी छात्र बाहर हैं। |
| वो3चा.य्४लि3प्येळ | मैं अन्दर हूँ। |

**विशेषण** के रूप में :—

| | |
|---|---|
| षाङ्४थौ त षू षृ४वो3त | ऊपर की किताब मेरी है। |
| वो3पु२खान्४श्या४थौ त पाव्४ | मैं नीचे वाला अखबार नहीं पढूंगा। |

१०-२ स्थानवाचक संज्ञाओं को दूसरी संज्ञाओं के बाद प्रत्यय के रूप में प्रयोग करके उन्हें स्थानवाचक संज्ञा बनाया जाता है। बहु प्रचलित शब्दों के बाद और यदि संज्ञा के बाद 'षाङ्४थौ' (षाङ्४ प्येळ) और(लि थौ (लिप्येळ)' का प्रयोग किया जाय तो 'थौ२(प्येळ) अक्सर छोड़ दिया जाता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| ने४पन्3 षू१चा.य्४च्वोच्.४षाङ् | वह किताब मेज के ऊपर है। |
| इ3च्.षाङ.त चे४क पि3षृ४ षै२त | कुर्सी के ऊपर यह कलम किसका है ? |
| था१चा.य्४ श्य.वे२श्याव्४लि3 | वह स्कूल में (के अंदर) है। |

ऐसी अवस्थाओं में हम 'थौ२'(या 'प्येळ१')का प्रयोग भी कर सकते हैं। लेकिन अन्य स्थानवाचक संज्ञाओं को इस प्रकार संक्षिप्त नहीं करना चाहिये क्योंकि थौ२ (या 'प्येळ') छोड़ देने से उनका

अर्थ ही बदल सकता है। 'वो$^{3}$मन् छ्येन्$^{2}$ थौ' जैसे शब्दसमूह में 'त' छोड़ा जा सकता है किन्तु यदि 'लि$^{3}$थौ' और 'षाङ्$^{1}$थौ' को संक्षिप्त करके 'लि$^{3}$ और 'षाङ्$^{1}$' बनाया जा चुका हो तो 'त' का प्रयोग कदापि नहीं करना चाहिये। कहने का अभिप्राय यह है कि 'च्वो$^{1}$च् षाङ्$^{4}$' 'श्य़्वे$^{2}$ श्याव्$^{4}$लि' तो ठीक है किन्तु 'च्वो$^{1}$च् त षाङ्$^{4}$' और 'श्य़्वे$^{2}$ श्याव्$^{4}$त लि$^{3}$' ठीक नहीं है।

१०-३ अस्तित्व-सूचक "यौ$^{3}$"; 'यौ$^{3}$' के संबंध में हम पहले बता चुके हैं। (देखिये व्याकरण नोट ८-५)। यहां कुछ और उदाहरण दिये जाते हैं :—

| | |
|---|---|
| 'उच्$^{1}$ हौ$^{4}$ थौ यौ$^{3}$ पुषाव्$^{3}$इ$^{1}$च् | कमरे के बाहर अनेक कुर्सियां हैं। |
| वो$^{3}$मन् च्या$^{1}$लि मै$^{2}$यौ श्याव्$^{3}$ हाय्$^{2}$च् | हमारे घर में बच्चे नहीं है। |
| चुङ्$^{1}$क्वो$^{2}$ श्येन$^{4}$ चाय्$^{4}$ मै$^{2}$यौ हन्$^{3}$त्वो$^{1}$ ऋ$^{4}$पन्$^{3}$ रन्$^{2}$ | आजकल चीन में अधिक जापानी आदमी नहीं है। |

१०-४ अस्तित्व सूचक 'चाय्$^{4}$' : 'चाय्$^{4}$' क्रिया है, जिसका अर्थ है 'होना' यानी रहना और इसके पश्चात् कोई स्थानवाचक शब्द कर्म के रूप में प्रयुक्त होता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| 'नि$^{3}$ चाय्$^{4}$ नाळ$^{3}$ | तुम कहां हो ? |
| 'वो$^{3}$ चाय्$^{4}$ श्य़्वे$^{2}$ श्याव्$^{4}$ | मैं स्कूल में हूँ। |
| निन्$^{2}$त षू$^{1}$ चाय्$^{4}$ इ$^{3}$च्षाङ् | आपकी किताब कुर्सी पर है। |

१०-५ संबंध-सूचक उपसर्ग 'चाय्$^{4}$':'चाय्$^{4}$' का प्रयोग संबंध-सूचक उपसर्ग के रूप में भी होता है। वाक्य में संबंधसूचक और इसका कर्म किसी स्थानवाचक शब्द या शब्दसमूह मिलकर एक संबंधसूचक शब्दसमूह बन जाता है जिसका प्रयोग बहुधा स्थानवाचक क्रिया विशेषण के समान किया जाता है।

वाक्य पढ़ते समय 'चा़य्[४]' पर जोर नहीं दिया जाता । उदाहरण के लिये :

| | |
|---|---|
| था[१] चा़य्[४] चुङ्[१]क्वो[२] च्याव् षू । | वह चीन में अध्यापन करता है । |
| 'वो[३]मन् चा़य्[४]चळ[४] श्य़्वे[२] चुङ्[१]-क्वो[२] ह़्वा[४] | हम यहां चीनी भाषा पढ़ते हैं । |

'चा़य्[४]' का प्रयोग चाहे क्रिया के रूप में किया जाये, चाहे संबंध-सूचक के रूप में, उसका कर्म आमतौर से स्थानवाचक संज्ञा या सर्वनाम ही होता है ।

१०-६ अपूर्ण क्रिया 'न' के साथ वक्ता वाक्य के अंत में 'न' सहायक शब्द जोड़कर निरन्तरतासूचक वर्तमानकाल का अर्थ प्रगट कर सकते हैं; जैसे,

| | |
|---|---|
| 'था[१]मन् श्येन्[४] चा़य्[४] छ़्[१] फ़ान्[४] न | वे अभी खाना खा रहे हैं । |
| 'नि[३] च़्वो[४] ष[२]म्मान? खान्[४]षू[१]न | तुम क्या कर रहे हो ? किताब पढ़ रहा हूँ । |

इसी तरह 'न' के प्रयोग से निरन्तरतासूचक भूतकाल का अर्थ भी प्रकट होता है; जैसे,

| | |
|---|---|
| 'वो[३] छ़्य़्[४] था च्या[१]त षृ[२]हौ था[१] चा़य्[४]छ़्[१] फ़ान्[४]न | जब मैं उसके घर गया तब वह खाना खा रहा था । |

उपरोक्त उदाहरणों में अगर 'न' के साथ 'चा़य्[४]' का प्रयोग किया जाय तो 'न' का प्रयोग वैकल्पिक है ।

१०-७ 'चा़य्[४]' के बाद 'लि[३] थौ' (या 'लि[३]प्येळ') के प्रयोग का नियम इस प्रकार है :

१- भौगोलिक शब्दों के साथ 'लि[३]थौ' (प्येळ) का प्रयोग नहीं होता; जैसे,

वो³मन् चा़य्⁴ इन्⁴ तु⁴ हम भारत में रहते हैं ।

यहां हम कभी नहीं कह सकते कि 'चा़य्⁴ इन्⁴ तु⁴ लि³ थौ (प्येळ)' या चा़य्⁴ इन्⁴ तु⁴ लि³',

२- अगर 'चा़य्⁴' शब्द के बाद इमारत, संगठन आदि के नामों का बोध कराने वाली संज्ञाएँ आयें और अगर 'लि³थौ (प्येळ)' का अर्थ उनमें लुप्त हो तो हम 'लि³थौ (प्येळ)' को यदि चाहें तो छोड़ सकते हैं; जैसे, हाय्²च् चा़य्⁴ श्य्वे²श्याव्⁴न —बच्चे पाठशाला में हैं ।

'था¹पु²चा़य्⁴च्या¹ वह घर पर नहीं है ।
'वो³मन् चा़य्⁴ नै³ क¹ फा़न्⁴-क्वाळ³ छ्¹फा़न्⁴ ? हम कौन से भोजनालय में खाना खायेंगे ?

अगर वाक्य अंदर का अर्थ प्रगट नहीं करता तो हमें 'वाय्⁴-थौ (प्येळ) 'हौ⁴थौ (प्येळ)' आदि जैसे स्थानवाचक शब्दों का प्रयोग करना चाहिये इस बात का संकेत देने के लिये कि लोग 'घर' (च्या¹) या 'पाठशाला' (श्य्वे² श्याव्⁴') के बाहर हैं, या पीछे, या किसी और तरफ। यदि 'चा़य्' के कर्म के बाद कोई स्थानवाचक संज्ञा न हो तो 'लि³थौ (प्येळ)' नियमतः लुप्त रहता है ।

३- कुछ संज्ञाओं जैसे उपकरणों का बोध कराने वाली संज्ञाओं के साथ स्थानवाचक संज्ञा अवश्य आनी चाहिये, क्योंकि एक ही वस्तु के कई पहलू होते हैं और बिना स्थानवाचक संज्ञा के यह निश्चित करना मुश्किल होता है कि किस पहलू के बारे में कहा जा रहा है । इसलिये 'लि³'थौ' (प्येळ)' नहीं छोड़ा जा सकता है। उदाहरण के लिये :—

'ने⁴ चाङ्¹ चृ³ चा़य्⁴ षू¹लि (थौ) वह कागज किताब के अन्दर है ।

इसी तरह अन्य स्थानवाचक संज्ञाएं भी नहीं छोड़ी जा सकतीं ।

